

शेक्सपियर स्मारक रंगशाला, स्ट्रैटफार्ड

[ एवन नदीके तटपर स्मारक भवन है, पास ही उद्यानमें स्मारक मूर्ति जिसके कोणोंमें नाटकोंके प्रमुख पात्र। चित्रमें फाल्स्टाफ़ दीख रहा है ]

सचमुच काम करनेके लिए शहरोंमें लन्दन अच्छा शहर है। पेरिसमें मौज बहुत हो सकती है और उसके लिए साथियोंकी कमी नहीं है लेकिन जो अकेला पड़ जाय वह पेरिसमें इतना अकेला हो जा सकता है कि दुनियामें और कहीं उस निर्जनताकी बराबरी नहीं हो सकती। किसी हद तक ऐसा अकेलापन किसी भी बड़े शहरमें हो सकता है लेकिन पेरिस शायद दुनियाका सबसे अकेला शहर होगा। लन्दनमें भी अकेलापन सम्भव है लेकिन वैसा नहीं। दूसरी ओर सांस्कृतिक आयोजनोंकी दृष्टिसे लन्दन संसारके किसी दूसरे शहरसे कम तत्पर नहीं है और उसके सांस्कृतिक जीवनकी सम्पूर्णता अद्वितीय है। लेकिन जहाँ जो मनोरंजन और क्रीड़ा-विनोद चाहता है उसके लिए लन्दन वही प्रस्तुत करता है वहाँ खामखाह सड़कोंपर ढोंडी पीटता हुआ चलकर काम करनेवालोंको बाधा नहीं देता। अन्य सभी राजधानियोंमें कोई महीना ऐसा अवश्य होता है जब कि सांस्कृतिक आयोजन बन्द रहते हैं लेकिन लन्दनमें ऐसा कभी नहीं होता—बल्कि अवकाशके दिनोंमें आश्चर्यजनक क्रियाशीलता लक्षित होती है। सप्ताहान्तमें नयी प्रदर्शनियाँ, रायल ऑपरा हाउसमें नये ऑपरा, आल्बर्ट हॉल और फ़ेस्टिवल हॉलमें संगीत और नृत्य-नाट्य, द री ग्न एरफा फ़ौनिवस ग्गान लिरिक और अपालो थिएटरोंमें नाटक और ओल्ड विकमें शेक्सपियरके नाटक—ये सभी स्थान ग्रीष्मके मौसममें भी कार्यक्रम प्रस्तुत करते रहते हैं।

अथवा भिन्न-भिन्न भारतवासियोंका कल्पना-चित्रित लन्दन एक हिन्दुस्तानी लन्दन है। इसके अलावा चाहें तो दूसरा हिन्दुस्तानी लन्दन भी मूर्त किया जा सकता है—लन्दनमें रहनेवाले भारतीयोंका लन्दन। क्योंकि वहाँ के भारतीय विद्यार्थियोंकी संख्या चार हजारसे ऊपर होगी, इसके अतिरिक्त वहाँ बसे नागरिक भारतीयोंकी संख्या बड़ी हो जा रही है। निःसन्देह



शेक्सपियर स्मारक रंगशाला, स्ट्रैटफोर्ड

[ एवन नदीके तटपर स्मारक भवन है, पास ही उद्यानमें स्मारक मूर्ति जिसके कोणोंमें नाटकोंके प्रमुख पात्र।
जिनमें फाल्स्टाफ दीख रहा है ]



एडिनबरा दुर्ग [रातमें]

इन भारतीयोंमें अनेक ऐसे भी है जो केवल वंश-परम्परासे भारतीय हैं और जिनका भारतसे कोई निजी सम्पर्क नहीं है—जैसे मारीशस दक्षिणी या पूर्वी अफ्रीका, वेस्ट इण्डीज या गियाना या फीजीमें बसनेवाले भारतीयोंकी सन्तान, जो उच्च शिक्षाके लिए वहाँ जाकर वहींपर नौकरी या व्यवसाय करने लगती है। लेकिन लन्दनके भारतीयोंमें सब पढ़े लिखे या विद्याकर्मी नहीं है विद्यार्थियों, डाक्टरों, वणिकों, बरिस्टरों और पत्रकारोंके अलावा प्रायः अनपढ़ व्यवसायी मजदूर और जहाजी भी वहाँ काफी है।

एक तीसरे भारतीय लन्दनको भी निरूपित किया जा सकता है। यह भारतीय संस्कृतिके अध्येताओं और खोजियोंका लन्दन है। भारतीय कला और पुरातत्वकी अपूर्व सामग्री प्रचुर मात्रामें लन्दनमें पायी जा सकती है। निःसन्देह औपनिवेशिक इतिहासका स्मरण करके इसको आक्रोशका कारण बनाया जा सकता है कि इतनी मूल्यवान वस्तुएँ क्या यहाँसे ले जायी गयीं या ले जाने दी गयीं बहुत सी वस्तुओंपर भारतका दावा है और आशा की जा सकती है कि अनतिदूर भविष्यमें वे फिर यहाँ लौट आवेंगी। लेकिन ऐसा भी बहुत कुछ लन्दनमें संगृहीत है जिसका मूल औपनिवेशिक शोषणमें नहीं बल्कि शुद्ध कला-प्रेममें या एक प्राचीन संस्कृतिके सम्मानमें है। जैसे जर्मनोंने स्वयं हमारी रुचि जगासे हमारे साहित्यका उद्धार किया वैसे ही अनेक दृष्टि-सम्पन्न अंग्रेजोंने हमारी कला-वस्तुओं और पुरातत्त्व सामग्रीको हमारी अपनी उदासीनतासे बचाकर रखा और नये सिरसे हमें उसका सम्मान करना सिखाया। भारत विद्याकी सेवा और रक्षा करनेवाले इन अंग्रेजोंमें कई ऐसे भी थे जिन्हें राजनीतिक दृष्टिसे हमारा कट्टर शत्रु गिना जा सकता—बल्कि भारतके अंग्रेज शासकोंमें साधारणतया जिनकी कला-दृष्टि जितनी ही उदार और संवेदनशील थी उनकी राजनीतिक प्रवृत्तियाँ उतनी ही सकीर्ण और अदूरदर्शी रही जिसका एक कारण यह भी था कि हमें अपनी संस्कृतिके प्रति इतना उदासीन देख

कर उनके मनमें हमारे प्रति अवहेलनाका भाव उमड़ता था। जो हो इन कला-संग्रहोंके लिए हम कृतज्ञ ही हो सकते हैं और इनका लन्दन भी एक अलग भारतीय लन्दन है जिसमें प्रवेश करके हम भारतका ही एक अधिक प्रभामय रूप देख सकते हैं जो भारतके वर्तमान देश-कालका अतिक्रमण कर जाता है।

ब्रिटिश म्यूज़ीयम तथा विक्टोरिया एण्ड आल्बर्ट म्यूज़ीयमके भारतीय कला-संग्रह और ब्रिटिश म्यूज़ीयम तथा इण्डिया लायब्रेरीके ग्रन्थ-संग्रह संसार प्रसिद्ध हैं। लेकिन लन्दनसे बाहरके छोटे भारतीय संग्रह भी कम मूल्यवान नहीं हैं। आक्सफ़ोर्ड और केम्ब्रिजके संग्रहालय भी उल्लेखनीय हैं और बर्मिंघम संग्रहालयकी बुद्धकी कांस्य प्रतिमा तो अनुपम है।

लन्दनके दृश्योंका अलग अलग वर्णन इस सन्दर्भमें कोई प्रयोजन नहीं रखता। बकिंघम महल और उसके सामने (अथवा सेण्ट जेम्स महलके सामने) सन्तरियोंकी रंगीन वर्दियाँ और सुनियन्त्रित परेड पार्लमेंट भवन और वेस्टमिंस्टर एबे लन्दन टावर और उसके सामनेका टावरब्रिज पुल सेण्ट पालका गिरजाघर—ये सभी दूसर यात्रियोंके वर्णनोंसे या चित्रोंसे हमारे अतिपरिचित हो गये हैं। हाइड पार्क और उससे लगा हुआ केंसिंग्टन उद्यान हाइड पार्कमें कहीं भी कभी भी एक पेटीपर खड़े होकर व्याख्यान झाड़ने लगनेवाले तरह-तरहके सनकी आन्दोलनी पागल और पाखण्डी और सवालों या व्यंग्य-बाणोंसे उनकी बोलती बन्द करनेवाले मनचले श्रोता—अंग्रेजी साहित्यसे थोड़ा-बहुत परिचय रखनेवाले भी इनसे परिचित हैं। बल्कि यह हरफ़न-मौला व्याख्यानदाता तो हाइड पार्कके मनोबहार फूलोंमें गिना जाता है। पिकाडिली और ट्राफ़ल्गर चौक भी प्रायः उतने ही परिचित हैं। अगर ट्राफ़ल्गर स्क्वायरके फ़व्वारेके आस पास हर समय मँडराने और गुटरगूँ करते अण्डज-संघ कबूतर कौतूहली

दगाओंकी उपमा करते हैं और आसपासकी विशाल ऐतिहासिक भव्य मूर्तियोंपर एक-सी उत्पातकी बातें करते रहते हैं तो यह भी कोई विशेष उल्लेखनीय बात नहीं है—ऐसे ही दृश्य भारतके शहरोंमें आसिया जगह देख जा सकते हैं और दिल्लीके चाँदनी चौकमें भी देख जा सकते हैं। यह दूसरी बात है कि ट्रफल्गार चौकके एक तरफ राष्ट्रीय चित्र-संग्रहालय है जो कि संसारके प्रथम कोटिके संग्रहालयोंमें गिना जाता है और दूसरी ओर संत मार्टिनका गिरजाघर है जब कि चाँदनी चौकमें विक्टोरिया महारानीके बुतके पीछे टाउनहाल है और सामने नयी सड़ककी बनारसी साड़ियोंकी दुकानें। पिकाडिली और उसके आस-पासके रंगीन रात्रि जीवनकी चर्चा हो सकती है लेकिन जिनकी उसीमें दिलचस्पी हो उनके लिए पेरिस या रोम अधिक आकर्षक होगा। या पिकाडिली लन्दनके गुण्डोंका भी केन्द्र है और अन्य बड़े नगरोंकी भाँति इनमें भी इटालीय गुण्डोंका प्राधान्य है यद्यपि उनके अलावा इंग्लैण्डके सभी उपनिवेशोंके गुण्डे यहाँ पाये जा सकते हैं। इटालियन और वेस्ट इण्डीजके लोग यहाँ अधिक संख्यामें दीखते हैं, और इटालियन भोजनालयों और कहवाघरोंसे पिकाडिली भरा हुआ है। इधर इंग्लैण्डमें युवा अंग्रेज गुण्डोंका जो नया सम्प्रदाय बढ़ने लगा है—टेडी बॉयज़का—उनकी वेशभूषा पागल भी पिकाडिलीमें काफी दीख जाता है पर उनका कार्य-क्षेत्र दूर दूर तक फैला हुआ है और पिकाडिलीको उनका विशेष केन्द्र नहीं कहा जा सकता।

वेस्टमिंस्टरमें ही पार्लमेण्ट भवनसे अथवा वेस्टमिंस्टर एबेसे कुछ हटकर सन्त मार्गारेटका छोटा गिरजाघर है जिसे हाउस ऑफ कामन्सका गिरजाघर माना जाता है। मुझे यह गिरजाघर बहुत सुन्दर लगा और यह सोचकर अब भी आश्चर्य होता है कि इसका उल्लेख इतना कम क्यों होता है।

लन्दनका परिवेश सुन्दर है। बल्कि बड़े शहरोंसे बाहर निकलकर इंग्लैण्डका सारा देहात ही बहुत सुन्दर है। और उसमें इतना विविधता

ह कि एक एक जिलेके वणनमें एक एक पस्तक लिखी जा सकती ह। मैं लन्दनमें अपने कायमें इतना व्यस्त रहा कि आसपास अधिक नहीं घूमा और निकला तो लन्दन छोडकर दूसरी जगह जानेके लिए ही फिर भी क्यूका वनस्पति-उद्यान जिसमे लगभग सत्तर हजार भिन्न जातियाके पौध और वग ह मन दो-तीन बार देखा। हम्पटन कोट भी देखा जिसे कार्डिनल वूलसान हनरी अष्टमको भेंट किया था—और जो अब भी हनरीकी दो पत्नियो और छठे एडवडके प्रेतोका आवास ह।* आठ सौ वष पुराना विण्डसरका महल और उद्यान और उसके निकट ईटनका विद्यालय देख आया टम्सके किनारे हनले जहाँ प्रतिवष पाल्गर नावोकी प्रतियोगिता होती ह रिचमण्ड और वहाके हम हाउसका सग्रह भी देखा और य सभी दशनीय हैं।

लेकिन तीसरी बार जाडोंमें लन्दन जाकर वहाँके कोहरेका और ठण्डी वर्षाके साथ हाड भेदनेवाली हवाका अनुभव कर लेनेके बाद भी मेरी वहा धारणा रही जो कि आरम्भमें बनी थी लन्दन रहने और काम करनेके लिए अच्छा नगर ह। अतमें इतना उसमें और जोड सका हू कि यह इसके लिए भी अच्छा ह कि व्यक्ति बराबर वहासे बाहर आना-जाना रह सके—दक्षिणमें डवन और कानवाल तो उत्तरमें एडिनबरा और स्काटलण्डकी झीलों तथा उत्तर-पश्चिममें कम्बरलण्ड और वस्टमोरलण्डकी यात्रा या वनके पहाडी अथवा देहाती प्रदेश तक और हाँ जब-तब जहाँ तहाँ सागरतट तक।

---

* इंगलण्डमें अनेक भवन हैं जो भुतहे प्रसिद्ध हैं भवनकी रक्षाके साथ भूतकी और उससे सम्बद्ध साहित्यका भी रक्षा की जाती है क्योंकि बहुधा भूतोंक विज्ञापनसे आकृष्ट सलानी हा उस प्रायके साधन होते हैं जिससे भवनकी मरम्मत प्राप्ति होता रहे।

## एडिनबरा

देश विदेश घूमे हुए किसी व्यक्तिसे पूछा जाय कि संसारका सबसे सुन्दर नगर कौन सा है तो इसकी सम्भावना कम है कि वह एडिनबराका नाम लेगा। रोमा, पेरिस फिरेंजे वनेतिसया (वेनिस) स्टाकहोम, सानफ्रान्सिस्को—ये नाम इस प्रसंगमें बहुधा सुने जाते हैं। पिछले दिनों लाड पथिक लारससे भेंट हुई थी तो उन्होंने कहा था कि बुडापेस्ट अवश्य देखूं क्योंकि वह संसारका सबसे सुन्दर शहर है। कॉलेजमें अपने चेकोस्लोवाकिया जानेकी तैयारीकी बात प्राउटीन प्राउटमट्रके की थी तो वह कुछ क्षणोंके लिए स्मृति विभोर हो गयी थीं फिर उन्होंने कहा था 'प्राग संसारका सबसे सुन्दर शहर है—वहाँ जाओगे तो सन्त सोफ्रियाके गिरजा घरसे नगरको देखना और उस समय मेरी ओरसे सारी नगरीको नमस्कार करना।'

किन्तु कोई अगर यह दावा कर रहा है कि एडिनबरा सबसे सुन्दर है तो मैं समझता हूँ कि उसका खण्डन करनेसे पहले थोड़ी देर सोचना पड़ेगा। क्योंकि एडिनबरामें अवश्य बहुत कुछ ऐसा है जो सुन्दर और आकर्षक है और जिसकी बराबरीका कुछ अन्यत्र आसानीसे नहीं मिलेगा। सम्भव है कि सौन्दर्यके जो तत्त्व यहाँ मिलते हैं अलग-अलग उनमेंसे कोई भी अन्यत्र और अधिक मात्रामें मिल सकते हों, किन्तु प्रश्न उनके एक साथ और ठीक उसी अनुपातमें पाये जानेका है। क्योंकि जादू अलग-अलग तत्त्वोंमें नहीं बल्कि उनके योगमें होता है कोई भी रसविद् इसकी पुष्टि करेगा।

या तत्त्वोंमेंसे मुख्य कुछ गिनाये जा सकते हैं। सबसे पहला नगरके बीचकी पहाड़ी और उसके शिखरपर बना हुआ दुर्ग है। नगरमें कहीं भी चले जावें, यह दुर्ग ऊपर छाया रहता है और इसके कारण दृश्यकी क्षिति रेखा सदैव सुन्दर रहती है। रातको जब दुर्ग आलोकित हो जाता है और शिखरसे हटकर पहाड़ीकी पीठपर बनी हुई इमारतें जगमगा उठती हैं तब

क्षिति रेखाका रूप भी निखर आता है। एडिनबराकी मुख्य सड़क प्रिंसेज़ स्ट्रीट इसी पहाड़ीसे लगी हुई चलती है। सड़कके पहाड़ीवाले पार्श्वपर कोई इमारतें नहीं हैं जिससे सड़कके दूसरे किनारेपर बनी हुई इमारतें और भी उभर आती हैं और उनके दृश्यमें कभी व्याघात नहीं पड़ता।

दूसरा तत्त्व नगरके भूतलकी असमता है। सीधी सपाट भूमिपर न बने हुए होनेके कारण एडिनबरामें जगह जगह ऐसे स्थल मिलते हैं जहाँसे नगरके एक बड़े अंशका विहंगम दृश्य मिल जाय और दर्शकको मोह ले।

मेरी धारणा है कि सुन्दरताकी गणनामें जिन शहरोंके नाम लिये जाते हैं उनमें प्रायः यह तत्त्व पाया जायगा। असमतल भूमि या पानीका विस्तार, या दोनोंका योग नगर-सौन्दर्यका एक बहुत बड़ा अंग है। यह बात इटलीके शहरोंके बारेमें कही जा सकती है, यही पेरिसके, यही बुडापेस्ट और सानफ्रांसिस्कोके। और यही कदाचित नयी दिल्लीके बारेमें भी कही जा सकी होती यदि नया बसानेमें उसकी सब पहाड़ियोंको छील और काटकर सपाट न कर दिया गया होता। अब भी लोग राष्ट्रपति भवनके पीछेकी पहाड़ियोंपरसे न केवल पूर्वके दृश्यकी प्रशंसा करते हैं बल्कि पश्चिमको बनी हुई वास्तु शिल्पकी दृष्टिसे अत्यन्त कुरूप करौलबागकी बस्तीको भी सुन्दर पाते हैं—केवल इसलिए कि असम भूतलका तत्त्व अब भी कुछ बचा रह गया है। निःसन्देह प्राकृतिक पहाड़ियोंको रहने देनेसे शहरकी गन्दगीकी निकासीकी समस्या कुछ कठिनतर होती—लेकिन नये नगर केवल गन्दगीकी निकासीके आधारपर तो नहीं बसाये जाते! लेकिन हमें बात दिल्लीकी नहीं एडिनबराकी करनी है।

एडिनबराके सौन्दर्यका तीसरा तत्त्व है उत्तरी प्रदेशोंकी विशेष जलवायु और स्वाभाविक प्रकाश। यों तो पृथ्वीकी उष्ण मेखलामें उत्तरकी ओर जाते हुए जब हम यूरोपके उत्तरी प्रदेशमें पहुँचते हैं तो सर्वत्र यह लक्षित होता है कि वहाँका प्रकाश कुछ और ढंगका है—धूप भी भिन्न है और छाँह भी। और वहाँ धूप भी प्राकृतिक रंगोंको और निखारती ही है, एकदम मारती नहीं

ऐसी जैसा कि भूमध्यके निकटके प्रदेशोंमें होता है जहाँ रंग उतने नहीं दीखते जितनी रंगोंकी चौंध। लेकिन सूर्यकी किरणोंके सीधे न बरसकर तिरछे बरसनेसे जो अन्तर आता है उसकी अपेक्षा कहीं बड़ा अन्तर सागरकी निकटता, पर्वतकी निकटता, सागर और पर्वत दोनोंकी निकटता और वायुकी दिशा या गतिसे हो जाता है। वायु-मण्डलकी नमी प्रकाशको बदल देती है, फिर नम वायु-मण्डलमें तापमान और वायविक दबावके भेद उसे और बदलते रहते हैं। धूप और उड़ती हुई बदली और धूप-छाँहके खेल जो चमत्कार लाते हैं वे इसके ऊपर हैं। कहनेमें जान पड़ता है कि यह सब पानी-सी बातको बहुत अधिक तूल देना है, लेकिन वास्तवमें प्रकाशका यह भेद न केवल दृश्यको बदल देता है बल्कि उसपर आधारित चित्र कलाको भी बदल देता है, पहनावेके रंग-ढंगको बदलकर सामाजिक जीवन को ही बदल देता है। दृश्य-स्थलकी चित्र-कला अगर ब्रितानी द्वीप-समूहमें या हालैण्डमें ही विशेष रूपसे विकसित हुई तो यह अकारण नहीं था— प्रकाशकी रंगतके बारेमें जो कुछ कहा गया है वह हालैण्डपर भी लगभग उतना ही घटित होता है। फिर भर आँकनेवाले चित्रकारोंकी प्रतिभा ब्रिटेनमें जल-रंगोंकी और हालैण्ड अथवा बेल्जियममें तैल-रंगोंकी ओर झुकी तो इसका कारण भी मुख्यतः आलोकके इसी भेदमें है—ब्रिटेन और स्काटलैण्डका नम आकाश अधिक अन्तरालोकित होता है और पारदर्शी जल-रंग उसके अधिक अनुकूल होते हैं। गहरे पक स्पेन या इटालियाकी ढालपर दहकते हुए पौधोंके फूल या गिलास और मखमलका 'गाढ़ा ब्रिटेनमें भी होता है और हालैण्ड या बेल्जियम या तटवर्ती फ्रांसमें भी लेकिन महाद्वीपके चित्रकार इन चीजोंको देखते हैं और इन्हींके निमित्तसे उस प्रकाशको जो आकाशसे झरकर इनपर गिरा है, जब कि ब्रिटेनका चित्रकार स्वयं आकाशमें बसे हुए प्रकाशको देखता है और उसीके निमित्त से भूतलके रंगोंको देखता है जो उस प्रकाशकी गहराईपर बल देते हैं। परिच्छिन्न चित्रणकी दोनों परम्पराओंका समान्तर अध्ययन बड़ा रोचक हो

सकता है और आन्दोलनकी उर्वर भूमि परिसके प्रभाववादी (इम्प्रेशनिस्ट) सम्प्रदाय या आलोक-कणवादी (प्वाइंटिलिस्ट) शैलीको नया सन्दर्भ देता है। सेज़ान, मोने, माने, सर्रा, रेनवार और वानगोगके चित्र और उनके कला-सम्बन्धी वाद-विवाद इसी सन्दर्भमें सार्थक होते हैं।

एडिनबराके सौन्दर्यको अद्वितीय माना जाय या न जाय, एक नगरके रूपमें उसका चरित्र विशिष्ट है। वास्तवमें वह अब भी एक राजधानी है, यद्यपि स्काटलैंड अब अलग राष्ट्र नहीं है।

राष्ट्रीयताके बोधके दो तत्त्व होते हैं — राजनीतिक एकताका भान और एक जातीयताकी भावना। स्काटलैंडमें पहलेके जीवित प्रतीक अब नहीं रह गये हैं, किन्तु जहाँ तक अलग जाति अथवा जनकी भावना है उसमें अब भी कोई अन्तर नहीं आया है। प्रायः तीन सौ वर्ष पहले इंग्लैंडसे संयुक्त न होकर भी स्काटिश जाति जैसी होती आज भी वैसी ही है, इसके बावजूद कि अंग्रेज़ों द्वारा दमनके एक कालमें स्काटिश पहाड़ी इलाक़ोंके वासियोंसे दबंग, उद्धत और आज़ाद-तबीयत बाँकोंको देश निकाला दे दिया गया था, देशान्तर—मुख्यतया कनाडा—भेज दिया गया। सत्रहवीं शतीके आरम्भमें स्काटलैंडने अपना राजा जेम्स षष्ठ इंग्लैंडको दे दिया—सन् १६०३में स्काटलैंडका जेम्स इंग्लैंडके सिंहासनपर आरूढ़ हुआ। अठारहवीं शतीके आरम्भमें स्काटलैंड ग्रेट ब्रिटेन और आयरलैंडके संयुक्त राज्यका अंग बन गया। इस प्रकार अपना राजा और राजतन्त्र इंग्लैंडको देकर स्काटलैंडने अपना स्वतन्त्र राज्यतन्त्र तो छोड़ दिया, लेकिन अपने स्वतन्त्र जातित्वको बनाये रखनेकी और भी अच्छी व्यवस्था कर ली। उस जातीय चरित्रकी विशेषता चार सौ वर्ष पहले उस संघर्षमें प्रकट हो गयी थी जो उन्होंने अंग्रेज़ोंसे अपनी स्वतन्त्रताकी रक्षाके लिए किया था। सन् १३१४ में बैनकबर्नकी जो लड़ाई हुई वह इतिहास प्रसिद्ध है, लेकिन

अंग्रेज या फ्रांसीसी इतिहासकारोंने उसका सही वर्णन नहीं किया है। बनक्बर्नमें स्कॉटियोंकी विजय हुई और इस प्रकार इनका देश कुछ शतियोंके लिए सुरक्षित हो गया, यह तो सही है पर इस एक परिणामको स्वीकार कर लेनेसे ही युद्धका वास्तविक रूप स्पष्ट नहीं होता। अंग्रेज और फ्रांसीसी इतिहासकारोंने फ्रांसीसी सूरमाई परम्परा का अनुसरण किया है जिसके अनुसार युद्ध दोनों पक्षोंके गिने-चुने सूरमाओं अथवा महारथियोंका शौर्य प्रदर्शन हो जाता है। निःसन्देह मध्यकालीन युद्ध ऐसे ही होते थे, लेकिन बनक्बर्नकी लड़ाई स्वयं भी ऐसी नहीं थी और जिस युद्धका वह अंग थी वह तो कदापि ऐसा नहीं था। वास्तवमें रॉबर्ट ब्रूस और उसके अनुयायियोंका संघर्ष थोड़ेसे उल्लेखनीय सूरमाओं और बहुतसे नगण्य अनुचरोंका युद्ध नहीं था, बल्कि एक जन-युद्ध था जिसमें अनेक स्वाधीनताप्रेमी और स्वाधीन-चेता जन-योद्धा स्वतन्त्र रूपसे भाग ले रहे थे। रॉबर्टके लिए एक दुर्ग एक किसानने जीता, दूसरा एक नौकरने; ब्रूस अपने थके हुए सहयोगियोंको कहानियाँ सुनाकर सहलाते या बहलाते थे, रातको स्वयं सिपाहियोंके झोपड़ेमें सोते। वह वास्तवमें सैनिक अधिनायक उतने नहीं थे जितने एक ऐसे बड़े सम्प्रदायके अग्रज जिसके सभी सदस्य अग्रजमें श्रद्धा रखते हुए भी मनचले, अक्खड़ और स्वतन्त्र थे और मनमाने ढंगसे बिना नेताकी अनुमति माँगे मौका देखकर युद्ध करते धावा बोलते या घात लगाते, और शत्रुके गढ़ या टीले छीन लेते।

स्कॉटी कवि बारबरने अपने काव्यमें इस युद्धका जो वर्णन किया है उससे स्कॉटी जातिका चरित्र उभरकर सामने आता है। स्वाधीनताके साथ एक बुनियादी ढंगकी समताका भाव (जिसे आज शायद प्रजातान्त्रिक प्रवृत्ति कहा जाएगा) स्कॉटी स्वभावका मूल गुण है। स्वाधीनता कभी निरंकुशताका रूप भी लेती है, तब स्कॉटी लोग ह्विस्की पीते हैं (ह्विस्की आखिर उन्हींकी ईजाद है!) और दंगा मचाते हैं या लड़ते हैं। समताकी भावना कभी कभी दूसरोंके मामलोंमें उचितसे अधिक दिलचस्पी या अक्ख-

रण आलोचना करनेकी ओर प्रवृत्त करती है, लेकिन उनकी प्रखर सहज बुद्धि उन्हें सब अतिसे बचा लेती है। बुद्धि, तर्क और स्पष्ट अथवा प्रमाण-युक्त कथनका उनमें बड़ा सम्मान है। प्रोटेस्टेंट ईसाई मतके अन्तर्गत स्काटिशोंका जो विशिष्ट सम्प्रदाय बना, उसके मूलमें भी यह मांग थी कि धर्म विश्वास भी स्पष्ट और बुद्धि-संगत और समताकी भावनापर आधारित होने चाहिए।

स्काटिश जातिकी चरित्रगत विशेषताओंका प्रतिबिम्ब एडिनबरा है। उसकी भौगोलिक अथवा भौमिक स्थितिने उसे जो सौन्दर्य दिया है, उसे ये चारित्रिक विशेषताएं पुष्ट करती हैं। दक्षिणमें इंग्लैंडसे पृथक करनेवाली सामान्तर गिरि शृंखलाओं और उत्तरमें दुर्गम पर्वतीय प्रदेशके बीच तल-हटीमें बसे हुए एडिनबराके लिए कभी यह सम्भव नहीं हुआ कि वह स्काट-लैंडमें उस प्रकारका सत्तामूलक शासन स्थापित कर सके जैसा इंग्लैंडमें था और जैसा आज किसी भी सुव्यवस्थित देशमें आवश्यक माना जायगा। किन्तु इसी विशेष स्थितिने उसे उस समानीकरणसे भी बचा रखा है जो उस प्रकारकी व्यवस्थाके साथ आता है। स्काटलैंडका धर्म-संगठन अलग है, शिक्षा-पद्धति और न्याय-व्यवस्था भी अलग है। सभीका केन्द्र एडिनबरा है, जो इनके अतिरिक्त चिकित्सा विज्ञानका विश्व विख्यात केन्द्र है। पर उद्योग स्काटलैंडके दूसरे बड़े नगर ग्लासगोमें केन्द्रित है। जहाजोंके निर्माणमें क्लाइडके महानगर केन्द्र ब्रिटेनमें सबसे अधिक समर्थ हैं। ग्लासगो और उसके आसपासका क्षेत्र उद्योगकी बस्तियां कुरूपताकी होड़में [illegible] पश्चिममें आयेंगी, जिसका कारण यह है कि औद्योगिक क्रान्ति ब्रिटेनमें ही आरम्भ हुई और उसके प्रथम दुष्परिणाम यहां प्रकट हुए। उनसे शिक्षा ग्रहण कर दूसरे देशोंने यन्त्र विकासको एक व्यवस्थित ढंगसे नियन्त्रित किया, पर ब्रिटेनमें—उत्तरी इंग्लैंड और दक्षिणी स्काटलैंडमें—जो हो चुका था वह हो चुका था। उसमें एक उपारम्भमें अबाध कारखाने और मजदूर बस्तियां बन गया था और धुआं और गन्दगी उगलने लगा

थीं। आसपासके देहाती प्रदेशोंसे किसान मन्त्र मुग्धसे खिंचे चले आये थे और मज़दूर बन गये थे। सकड़ों वर्षोंकी परम्पराएँ मिट गयी थीं और दो ही पीढ़ियोंमें प्रतिष्ठित जीवन परिपाटीका स्थान अव्यवस्थाने ले लिया था। अनन्तर कानून बने सुधार हुए, जीवन-व्यवस्था कुछ सम्हली, लेकिन ये कुरूप बस्तियाँ हठपूर्वक कुरूप ही बनी रहीं।

उधर उत्तरमें अठारहवीं शतीमें चार्ल्स एडवर्ड स्टुअर्ट ( प्रिंस चार्ली ) के नेतृत्वमें ब्रिटेनके विरुद्ध जो विद्रोह हुआ था उसके कुचले जानेपर अंग्रेजोंने जो कठोरता बरती उसके कारण उत्तरका जीवन भी बदल गया। अंग्रेज सेनापति कम्बरलैण्डकी गतिविधि ऐसी थी मानो वह विद्रोह भावके साथ-साथ हाइलैण्डर जातिको ही मिटा देना चाहता हो—बल्कि उसका बस चले तो पर्वत-वासियोंके साथ-साथ पर्वतीय प्रदेशोंको ही मिटा दे। इस विनाश-लीलाके बाद सदरलैण्डको यह सूझी कि पर्वतीय प्रदेश मानवों की अपेक्षा भेड़ें पालनेके लिए अधिक उपयोगी हो सकता है बहुत बड़े प्रदेशकी कुल जन-संख्याको वहाँसे हटाकर कनाडा भेज दिया गया या भूखा मरनेके लिए छोड़ दिया गया। भेड़ें पालनेकी नयी योजनाएँ सफल नहीं हुईं और आजतक उजाड़ पर्वतीय प्रदेश ग्रीष्ममें आनेवाले सैलानियों और शिकारियोंकी क्रीड़ा भूमि रह गयी। इस प्रदेशका निर्जन बीहड़ और कुछ कुछ डरावना सौन्दर्य अब भी अपना आकर्षण रखता है और अभिमानी स्काटके आत्म-गौरवको पुष्ट करता है। जहाँ तहाँ किसानों भेड़ पालने वालों ऊन कातने और बुननेवालों और मछेरोंको फिरसे बसानेके प्रयत्न भी हो रहे हैं। बीहड़ प्रदेशोंमें बसनेवाले इन परिवारोंमें—जैसा कि ऐसी परिस्थितिमें प्रायः होता है—एक आश्चर्यजनक विनय और सौजन्य सूक्ष्म संवेदना और शान्त और सन्तोषपूर्ण जीवन-दृष्टि मिलेगी। पर जो सफलता वादी आधुनिक यान्त्रिक जीवनके मूल्योंको मानते हैं उन्हें इस सादे और कठिन जीवनके मूल्य अथवा परितुष्टियोंको समझनेमें कठिनाई होगी।

इन्हीं विरोधोंके बीच एडिनबरा नगर बसा हुआ है। वह इन विरोधोंको प्रतिबिम्बित भी करता है लेकिन इन्हींके कारण इनसे अलग बना भी रह गया है। उत्तरके दुर्गों, महलों और शिकारगाहोंमें प्रतिवर्ष इंग्लैण्डका अभिजात-वर्ग जाता है और वन प्रदेशोंमें इंग्लैण्डके अलावा अनेक देशोंके सैलानी घूमते हैं। इंग्लैण्डके राज-परिवारके एकाधिक महल वहाँ हैं और ब्रिटेनके राजा या रानी प्रतिवर्ष विधिपूर्वक वहाँ जाते हैं और निवास करते हैं। लेकिन उस संयुक्त राष्ट्रीय जीवनके, जिसका केन्द्र और राजधानी लन्दन है, एक भीतरी मण्डलमें एक अलग जाति-जीवनकी राजधानीके रूपमें एडिनबरा अपना स्थान अक्षुण्ण बनाये हुए है। इसी अक्षुण्णताके नातेमें सुरक्षित स्काटी अपनी पीठ भी ठोक लेता है और अपनेपर हँस भी लेता है। स्काटी कंजूस प्रसिद्ध है, किन्तु स्वयं अपने इस गुणके बारेमें जितने चुटकुले वह आपको सुनायेगा उतने आपको कहीं और नहीं मिलेंगे इस प्रकार अपनी मितव्ययिताके बारेमें आश्वस्त होकर वह जितनी उदारता बरतेगा वह भी कम-से-कम ब्रिटेनमें अन्यत्र नहीं मिलेगी। अपनी ह्विस्कीका वह दूर दूर तक निर्यात करता है, इधर उस ओर ध्यानके लिए वह स्वयं बाहरसे आयी ई घटिया ह्विस्कियाँ भी पीने लगा है—सचमुच !—और यन्त्र-उद्योगोंके साथ उसके कुटीर उद्योग भी उन्नति करने लगे हैं। और आर्थिक स्तरपर आश्वस्त होकर उसने जो विशाल सांस्कृतिक आयोजन आरम्भ किया है—एडिनबरा फेस्टिवल—वह सारे संसारमें विख्यात हो गया है, उसके आकर्षणसे दूर दूरके लोग वहाँ पहुँचने लगे हैं। मन हो तो एक दिन उसमें इटली नृत्य-नाट्य, स्मरानी और अफ्रीकावन फ़िल्म, अमरीकी नाटक, जर्मन संगीत आदि। फ़िल्म प्रदर्शनीमें बीससे अधिक दर्शनीय चित्र थे। भारतीय नृत्य-नाट्य वहाँ हो चुका है, जापानी नाट्य और कठपुतली, चीनी ऑपेरा। इस प्रकार वह सांस्कृतिक प्रगतिके साथ चलता है पर हृदयसे वह वन-मुग्ध ग्राम जीवन-पुष्ट आत्म-गौरवमय मानस लिये रहता है जो उसके राष्ट्रीय कवि राबर्ट बर्न्सके गीतोंमें प्रतिबिम्बित होता है।

'ओ माइ लव'ज लाइक ए रेड  रेड रोज
दट'स न्यूली स्प्रग इन जून
ओ माइ लव'ज लाइक द मेलोडी
दट स स्वीटली प्लेड इन टयून !'*

×  ×

टु सी हर इज टु लव हर
एण्ड ल्व बट हर फार एवर
फार नचर मेड हर ह्वाट शी इज
एण्ड न र मेड सिक एनिदर ! †

---

* रावट बन्स 'ए रेड रड रोज'। †विहो वानी लेस्ली ।

# ताल-तलहटी, स्रोत और स्रष्टा

## [ तीन पत्र ]

प्रिय—

आज रात बारह बजेसे रेल-हड़ताल हो जायगी। मैं आशा करता हूँ कि यह पत्र इससे पहले यहाँसे निकलकर लन्दन तक पहुँच जायगा क्योंकि वहाँसे आगे तो तुम तक विमानसे जा ही सकेगा—हड़तालके बावजूद। या तो यह भी सम्भव है कि कल शुरू होकर हड़ताल परसों समाप्त भी हो जाय क्योंकि ऐसा नहीं जान पड़ता कि परिस्थिति उतनी विषम या तनाव उतना अधिक है जितना पिछली व्यापक हड़तालके समय था। लेकिन कुछ कहा नहीं जा सकता—दस-पन्द्रह दिन भी तो चल ही सकती है।

यह दिन मैंने यात्राके लिए पहलेसे नियत कर रखा था और उसी कार्यक्रमका पालन कर रहा हूँ—इतना ही है कि रेलके टिकट सब वापिस कर दिये हैं और बससे यात्रा करता रहूँगा।

कल बर्मिंगहम पहुँचा। जा तो रहा था स्ट्रैटफ़ोर्ड जो शेक्सपियरकी भूमि रही और जहाँ अब शेक्सपियर स्मारक थियेटर है—वहींसे पत्र लिख रहा हूँ—और उसके बाद आर्डेनके प्रदेशमें जो स्वयं आदि कवियोंको प्रेरणा देता रहा। लेकिन लन्दनमें जब कार्यक्रम तय कर रहा था तब मुझसे पूछा गया, बर्मिंगहम तो जाओगे ही—वहाँके संग्रहालयमें काँसेकी बुद्ध मूर्ति देखने? मैं संग्रहालय बराबर देखता रहा हूँ और उनके भारतीय संग्रह

विशेष रूपसे और इस विषयमें मेरी रुचि सभी जान गये हैं। इसलिए बर्मिंगहम होकर ही स्ट्रैटफोर्ड जानेका निश्चय हुआ और अब बहुत प्रसन्न हूँ कि क्या हुआ। गान्धार गलीकी कासेकी मानवाकार बुद्ध प्रतिमा मन दूसरी नहीं देखी और भारतके संग्रहालयोंमें कहीं भी इससे तुलनीय कोई मूर्त्ति नहीं है। बुद्धकी प्रस्तर मूर्त्तियाँ अवश्य इससे अच्छी हैं लेकिन कासे की ऐसी त्रुटि विहीन भव्य मूर्त्ति नहीं। काले पत्थरकी पद्म-पाणिकी भी एक सुन्दर मूर्त्ति देखी और कुछ अन्य मूर्त्तियाँ भी।

प्री राफेलाइट सम्प्रदायके चित्रोंका बहुत बड़ा संग्रह भी देखा। लन्दनमें भी राष्ट्रीय चित्र-संग्रहालयमें बर्न जोन्स और मिले और रोजेटीके कुछ चित्र देखे थे लेकिन यहाँ बड़े तैल चित्रोंके अलावा छोटे चित्र और रेखा चित्र बहुत बड़ा संख्यामें देखनेको मिले और मेरा वर्षोंकी एक कामना पूरी हुई। इस गलाके दिन बीत गये और अब ऐसे कला-समीक्षक बहुत हैं जो सारे सम्प्रदायके समूचे कृतित्वको एक 'उह!' के साथ उड़ा देना चाहते हैं लेकिन अंग्रेजी रोमाटिक कविताके साथ इसका जो अभिन्न सम्बन्ध है उसका अध्ययन रोमाटिक प्रवृत्तिको और रोमाटिक काव्यको समझनेके लिए आवश्यक है। प्राक्राफेल कलामें एक साथ ही प्रकट होनेवाले एक ओर दैहिक आग्रहके, और दूसरी ओर देहकी नश्वरताके तत्त्व रोमाटिक काव्य और भावनापर विशद प्रकाश डालते हैं।

बर्मिंगहमसे स्ट्रैटफोर्ड आकर ऐवन नदीके किनारे बना हुआ भव्य शेक्सपियर थियेटर देखा। आजकल शेक्सपियर उत्सव चल रहा है और प्रतिदिन नया नाटक खेला जाता है। इसके टिकट महीना पहले बिक चुकते हैं और यहाँ आकर हाथके हाथ टिकट पा लेनेकी आशा दुराशा ही होती है—या कोई बचा-खुचा या लौटाया हुआ टिकट मिलता भी है तो बहुत अधिक दामोंका। किन्तु ब्रिटिश कौंसिल विदेशी अध्यागतोंके लिए कुछ स्थान सुरक्षित रखती है और उनके टिकट क्रमानुसार उसके आमन्त्रित व्यक्तियोंको मिल सकते हैं। यूनेस्कोकी एजेंसीके रूपमें ब्रिटिश कौंसिल

मेरे ब्रिटेन प्रवासका प्रबन्ध कर रही है इसलिए दो दिनके टिकट मुझे भी मिल सके। एक सुखान्त नाटक रात देख लिया—ट्वेल्फ्थ नाइट जिसमें वायोलाका अभिनय विवियन ले ने किया और माल्वोलियोका लारेंस आलिवियर ने। इसके बाद एक दुखान्त भी देख सकूँगा—हैमलेट। सम्भव है कि दो एक और भी अभिनय देख सकूँ क्योंकि प्रत्येक खेलके लिए दो सौ टिकट उसी दिन खेलसे पहले बिकते हैं जिनके लिए पाँत लगाकर खड़ा होना पड़ता है। ये टिकट किसी सुरक्षित स्थानके लिए नहीं केवल खड़े होने भरकी जगहके लिए होते हैं जिसकी गुंजाइश हालमें रखी गयी है।

स्मारक थियेटर भवनके शेक्सपियरकी स्मृति रक्षा और प्रतिष्ठाके लिए किये जानेवाले आयोजनोंके और साधारणतया सारे ब्रिटेनमें रंगमंचको पुनरुज्जीवित करनेके लिए ब्रिटेनकी आर्ट्स कौंसिलके उद्योग सहयोग और अनुदानके बारेमें बहुत कुछ कहना चाहता हूँ किन्तु अभी नहीं। काश कि ऐसी कोई संस्था हमारे देशमें होती। आर्ट्स कौंसिलको पार्लमेंटसे अनुदान मिलता है—पार्लमेंटका अनुदान क्योंकि निर्वाचित प्रतिनिधियोंके अनुमतसे मिलता है इसलिए उसे सरकारी सहायता नहीं कहा जाता और ऐसा अनुदान पानेवाली संस्थाएँ इस भयसे बची रहती हैं। और उनका बचा रहना सार्थक है यह तब स्पष्ट हो जाता है जब हम ऐसी संस्थाओंकी कार्य विधिकी तुलना अपने देशकी अकादेमियोंसे करते हैं जिन्हें सरकारी अनुदान मिलता है और जिनकी अधीनता प्रति दिन बढ़ती ही जा रही है।

किन्तु स्ट्रैटफोर्डकी बात करें। अभिनय अच्छा था यद्यपि दर्शक मण्डलीमें मेरी स्थिति कुछ विचित्र थी। दोनों ओर अमरीकी टूरिस्ट बैठे थे—टूरिस्ट लोग शेक्सपियर स्मारक थियेटरका बहुत बड़ा सहारा हैं और आजकल उनका मौसम है। दाहिनी ओर टेक्सासका एक परिवार—मेरे सामनेकी कुर्सीपर मिस्टर टेक्सास सुडौल लम्बे और छातीपर जमे बगैरे

गाड़ी कहीं रास्तेमें अटक जाये। ये छुट्टियोंके दिन हैं और कौन अंग्रेज अपनी छुट्टीको खटाईमें डालना चाहेगा! पर्व मैंने शुक्रवारको आरम्भ किया था, आज सोमवार है। कलसे ही यहाँ खचाखच भीड़ हो गयी थी और आज सोमवारको तो पूछो मत। सप्ताहान्त, व्हिट मनडे, बैंक हालिडे, रेल-हड़ताल और खुली चटक धूप—सब एक साथ हो गया है! तीन ग्रह भी एक घरमें आ जायें तो राजयोग हो जाता है, यहाँ तो पाँच ग्रह ये हो गये और ऊपरसे शेक्सपियर उत्सव तो है ही। स्ट्रैटफोर्डका चौक और छोटी-बड़ी सड़कें सब बसों और मोटरोंसे पट गया है। गली-गलियारोंमें और नदीके किनारेपर लोगोंकी ठसमठेल है। जो कुछ भी करना हो उसके लिए कतार लगाना पड़ रही है, खान-पीन तकके लिए लोग कहवा घरोंके बाहर कतार लगाये खड़े हैं।

मैं भी इस समय कतारमें हूँ—लेकिन खड़ा नहीं हूँ, अपने सूटकेसपर बैठा हूँ। एक हाथमें सूटकेस और दूसरेमें एक अटैची और एक झोला उठाये हुए मैं बर्मिंघमके बसके अड्डे तक पहुँचा हूँ और कतारमें अपना स्थान लेकर बैठ गया हूँ। बर्मिंघमसे आगे झीलोंके प्रदेश जानेके लिए ट्रेनोंके बदले टिकट तो पहलेसे रखे हैं, लेकिन स्ट्रैटफोर्डसे बर्मिंघमकी सर्विस शहरी सर्विस है, जिसका टिकट बसमें सवार होकर ही लिया जाता है। मेरे आगे लगभग छः सौकी कतार है और पीछे तो इस कतारका छोर मुझे दीखता ही नहीं है। दस-दस मिनटकी सर्विस है, बसमें थोड़ी-थोड़ी सवारियाँ भरती हैं। मेरी बारी कब आयेगी इसका हिसाब लगाना कठिन नहीं है, पर आवश्यक भी नहीं है—इतना सोच लेना काफ़ी है कि चिट्ठी लिखनेका पर्याप्त समय है। प्रत्येक दस मिनट बाद सामान उठाकर हम एक गज आगे बढ़ जाना होता है, बस।

इस बार शेक्सपियरसे सम्बद्ध सब स्थान देख आया था। अच्छा ही हुआ कि शनिवारको बस-सा घूम लिया, नहीं तो हर जगह कतार लगाकर देखने जाना पड़ता, और कतारमें एक-एक घण्टा [illegible] कम कुछ

देखा जा सकता है, मैं तो सोच नहीं सकता हूँ। शेक्सपियरकी पत्नी एन हथावेका बंगला (संसारका सबसे अधिक फोटोग्राफित घर!) हॉल्स क्रॉफ्ट जो शेक्सपियरकी बहन सूसन और उसके पति डाक्टर हॉलका घर था और जहाँ अब ब्रिटिश कौंसिलका कार्यालय और शेक्सपियर संग्रहालय है और मेरी आर्डेनका बंगला जिसमें कविका जन्म हुआ सभी देख लिये। इसके अलावा शेक्सपियर और उसके अभिनयके सम्बन्धमें विद्वानोंके भाषण भी सुन लिये। यहाँ पश्चिममें अभी और बड़ा रहना पड़ेगा, लेकिन रात तक किसी-न-किसी तरह बर्मिंघम पहुँच ही जाऊँगा। वहाँसे कल पीलके प्रदेशकी बस मिलेगी। बर्मिंघममें कुछ घण्टे शायद बिताये जा सकेंगे या फिर यदि वहाँके रेपर्टरी थियेटरमें कुछ हो रहा होगा और उसका टिकट मिल सकेगा तो वह देख लिया जायगा। रेपर्टरी थियेटर भी आर्ट्स कौंसिलकी सहायतासे चलता है, छोटा है पर प्रसिद्ध है और आधुनिक नाटक अच्छे प्रस्तुत करता रहता है। अभी शामको पहले यहीं जाँ आनुईका 'आर्डेल' देखकर आया हूँ।

हृदय अगली बार भरी हो चली है। शेक्सपियरका प्रणाम!

## [२]

प्रिय—

दोस्तका बर्मिंघमसे बसके अड्डेपर पहुँचकर लगभग दो बजे वहाँसे प्रस्थान किया। आठ बजे केण्डल, साढ़े नौ बजे एम्बलसाइड और साढ़े दस बजे ग्रासमेयर पहुँच गया। केण्डलसे ही झीलोंका प्रदेश आरम्भ हो जाता है और एम्बलसाइड तकके रास्तेमें कई स्थलोंसे झीलोंकी सुन्दर झाँकियाँ मिल जाती हैं। लेकिन इन दोनों जगह बस बदलकर ग्रासमेयर आ टिकनेका कारण यह है कि यहाँका छोटा ताल, पासकी दूसरी झील राइडल और आसपासके पहाड़ी ढाल विशेष रूपसे वर्ड्सवर्थसे सम्बद्ध हैं।

वर्ड्सवर्थ मेरा विशेष प्रिय अंग्रेजी कवि रहा हो ऐसा तो नहीं है लेकिन इस प्रदेशका कल्पना-परिचय उसीकी कविताओंके द्वारा हुआ और अंग्रेज़ी पढ़नेवाले अन्य भारतीयोंकी तरह मेरे लिए भी इंग्लैण्डका आकर्षण पहले कविताका है।

ग्रासमियर झीलके उपरले छोरपर ( मरे गेताल ! ) रोथे नदीके किनारे एक होटलमें आ टिका हूँ। यह होटल शाकाहारी है—और शाकाहारी होनेके साथ-साथ कुछ खद्दरका भी जान पड़ता है लेकिन स्वच्छ और सुन्दर है और झीलसे कुछ दूर होनेपर भी नदीके किनारेके अपने बगीचेके कारण बहुत सुन्दर। संचालिका न केवल शाकाहारका समर्थन करती हैं वरन् ब्रिटेनमें शाकाहार सभाकी उपाध्यक्षा हैं और शाकाहारी पाक विद्यापर उनकी पुस्तक प्रसिद्ध है। कई पाक प्रतियोगिताओंमें वह पुरस्कार पा चुकी हैं। यहाँका भोजन अच्छा और स्वादिष्ट भी होता है और पर्याप्त विविधता लिये हुए भी। नहीं तो अंग्रेजी खाना या भी अनाकर्षक होता है और शाकको तो उबालनेके अलावा वे बहुत कम कुछ करना जानते हैं! मेरे लिए यह भी आश्चर्यकी बात थी कि होटलके नियुक्त समयसे साढ़े तीन घण्टे देरसे पहुँचनेपर भी मुझे अपने लिए भोजन रखा हुआ मिला और वह भी गर्म और खानेके कमरेमें स्वयं संचालिका द्वारा प्रस्तुत किया गया! ( पहलेकी सूचनाके अनुसार मेरे तीसरे पहर पहुँचनेकी बात थी किन्तु मैं रातको देरसे पहुँचा। ) अन्यत्र ऐसी स्थितिमें खानेको कुछ मिलता भी तो ठण्डा कुछ और अपने कमरेमें। इंग्लैण्डमें ऐसा सत्कार पहली बार मिला। शाकाहारके गौरवके साथ आतिथ्यका मान भी संचालिकाको है!

लेकिन जहाँ तक झील प्रदेशके सौन्दर्यका सवाल है अपने भीतर झाँकता हूँ तो पाता हूँ कि पहली प्रतिक्रिया निराशाकी है। यह तो ठीक ही है कि वास्तविक अनुभूतियाँ दूसरी होती हैं और स्थूल प्रकृति दूसरी और कल्पना चित्रको वास्तविक दृष्टिसे मिलाकर सुधारना ही पड़ता है।

फिर वह स्वयं और दोनों कालरिज* और सदी† जिस कालके थे उस कालमें प्रकृति-वर्णनमें स्थूल रूप-वर्णनका सिद्धांत मानते भी नहीं थे, वैसा दावा करना तो दूरकी बात है।

हरियालीसे ऊब भी आ सकती है यह नहीं जानता था। अब भी निश्चयपूर्वक नहीं कह सकता कि यहां हरियालीसे ऊब आती है या कि उसकी अति नियंत्रित व्यवस्थासे। यह ठीक है कि हरियाली एक-रूप नहीं है और उसमें अनेक छायाएँ हैं—जमीनकी घासपर ही नहीं पेड़ों पत्तियोंमें भी। हरेपनका मानो निरा सन्देह भर लिये हुए धानियासे लेकर मूँगियासे भी अधिक कालौंस वाले हरे तक सभी तरहका हरा रंग दीखता है। किन्तु पेड़ तो बीच-बीचमें आते हैं और घासकी हरियाली सर्वव्यापी है। पेड़ोंमें कॉपर बीच नामका एक पेड़ है जिसका ताम्र-रञ्जित रंग अपनी अलग कांति और रम्यता रखता है। इसके नये गोटेदार किसलयमलून'के रूपमें कैसा हो अस्पष्ट सौकुमार्य है जिसने कालिदाससे यह कहलवाया था

किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम्।

और वयस्क होनेपर उसमें एक गाम्भीर्य भाव आ जाता है जो फिर उसे उतना ही अन्तरंग प्रिय रखता है। कभी-कभी फूले हुए लबर्नम भी दीख जाते हैं जिन्हें विलायती अमलतास कहा जा सकता है—वही रंग उसी तरहके लटके हुए गुच्छे। भारतमें अंग्रेज लोग अमलतासको देशी लबर्नम कहते भी थे।

ऊँचा-नीचा घाससे ढकी पहाड़ियाँ नीलगिरि शृंखलाके उदकमण्डल पासके प्रदेशकी अथवा शिवराय गिरि शृंखलाके यरकाडकी याद दिलाती हैं—विशेषतया शिवराय शिखरके आसपासके तरु-विहीन प्रदेशकी। कुछ कुछ

---

* पिता सैमुएल टेलर कोलरिज पुत्र हार्टले कालरिज।

† राबर्ट सदे जिनकी पत्नी और कोलरिजकी पत्नी बहनें थीं।

वर्ड्सवर्थ मेरा विशेष प्रिय अंग्रेज़ी कवि रहा हो ऐसा तो नहीं है, लेकिन इस प्रदेशका कल्पना-परिचय उन्हींकी कविताओंके द्वारा हुआ और अंग्रेज़ी पढ़नेवाले अन्य भारतीयोंकी तरह मेरे लिए भी इंग्लैण्डका आकर्षण पहले सिखाया है।

ग्रासमियर झीलके उपरले छोरपर (मल्लीताल!) राथे नदीके किनारे एक होटलमें आ टिका हूँ। यह होटल शाकाहारी है—और शाकाहारी होनेके साथ-साथ कुछ सहरका भी जान पड़ता है, लेकिन स्वच्छ और सुन्दर है और झीलसे कुछ दूर होनेपर भी नदीके किनारेके अपने बगीचेके कारण बहुत सुन्दर। संचालिका न केवल शाकाहारकी समर्थन करती है वरन् ब्रिटेनके शाकाहारी संघकी उपाध्यक्षा हैं और शाकाहारी पाक विद्या पर उनकी पुस्तक प्रसिद्ध है। कई पाक प्रतियोगिताओंमें वह पुरस्कार पा चुकी है। यहाँका भोजन अच्छा और स्वादिष्ट भी होता है और पर्याप्त विविधता लिये हुए भी। नहीं तो अंग्रेज़ी खाना यों भी अनाकर्षक होता है और शाकको तो उबालनेके अलावा वे बहुत कम कुछ करना जानते हैं। मेरे लिए यह भी आश्चर्यकी बात थी कि होटलके नियुक्त समयसे साढ़े तीन घण्टे देरसे पहुँचनेपर भी मुझे अपने लिए भोजन रखा हुआ मिला और वह भी गर्म और खानेके कमरेमें स्वयं संचालिका द्वारा प्रस्तुत किया गया। (पुरानी सूचनाके अनुसार मेरे तीसरे पहर पहुँचनेकी बात थी किन्तु मैं रातको देरसे पहुँचा।) अन्यत्र ऐसी स्थितिमें खानेको कुछ मिलता भी तो ठण्डा कुछ और अपने कमरेमें। इंग्लैण्डमें ऐसा सत्कार पहली बार मिला। शाकाहारके व्रतके साथ आतिथ्यका मान भी संचालिकाका है।

लेकिन जहाँ तक झील प्रदेशके सौन्दर्यका सवाल है अपने भीतर झाँकता हूँ तो पाता हूँ कि पहली प्रतिक्रिया निराशाकी है। यह तो ठीक ही है कि काव्यके प्रकृति रूप दूसरे होते हैं और स्थूल प्रकृतिके दूसरे और कल्पना चित्रको वास्तविक दृष्टिसे मिलाकर सुधारना ही पड़ता है।

फिर वह स्वयं और दोनों कोलरिज* और सदी† जिस कालके थे उस काल में प्रकृति-वर्णनमें स्थूल रूप-वर्णनका सिद्धान्त मानते हो नहीं थे वैसा दावा करना तो दूरकी बात है।

हरियालीसे ऊब भी आ सकती है यह नहीं जानता था। अब भी निश्चयपूर्वक नहीं कह सकता कि यहां हरियालीसे ऊब आती है या कि उसकी अति नियन्त्रित व्यवस्थासे। यह ठीक है कि हरियाली एक रूप नहीं है और उसमें अनेक छाइयाँ हैं—जमीनकी घासपर ही नहीं पेड़ों पत्तियोंमें भी। हरापनका मानो निरा सन्दूक भर लिये हुए मोतियासे लेकर मूंगियासे भी अधिक कलौंस वाले हरे तक सभी तरहका हरा रंग दीखता है। किन्तु पेड़ तो बीच-बीचमें आते हैं और घासकी हरियाली सर्वव्यापी है। पेड़ोंमें कॉपर बीच नामका एक पेड़ है जिसका ताम्र लोहित रंग अपनी अलग कान्ति और रम्यता रखता है। इसके नये गाँठके किसलयमसृण के रूपमें ही वैसा ही अस्पष्ट सौकुमार्य है जिसने कालिदाससे बरबस कहलवाया था

किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम्!

और वयस्क होनेपर उसमें एक राजसिक भाव आ जाता है जो फिर उसे उतना ही अन्याय प्रिय रहता है। कभी-कभी फूले हुए लबर्नम भी दीख जाते हैं जिन्हें विलायती अमलतास कहा जा सकता है—वही रंग उसी तरहके झूमते हुए गुच्छे। भारतमें अंग्रेज लोग अमलतासको देशी लबर्नम कहते भी थे।

ऊँची-नीची घाससे ढकी पहाड़ियाँ नीलगिरि शृंखलाके उदकमण्डलके पासके प्रदेशकी अथवा शिवराय गिरि शृंखलाके यरकाडकी याद दिलाती हैं—विशेषतया शिवराय शिखरके आसपासके वृक्षविहीन प्रदेशकी। कुछ कुछ

---

* पिता सैमुएल टेलर कोलरिज पुत्र हार्टले कोलरिज।

† रॉबर्ट सदे जिनकी पत्नी और कोलरिजकी पत्नी बहनें थीं।

ऐसी ही धाम भरी अधित्यकाएं मिलेंगी निकट वनापानी अथवा माउण्टइमें ( जिस खसिया शब्दका व्युत्पत्यर्थ ही घासका मैदान अथवा दूबाचर है ) मिलती है।

ग्रासमयरके आस-पासका दृश्य एक प्रसिद्ध सैर में नजर आया। ऊंचाई पर ईंग्लैण्डका सबसे मुख्यतया अपनी निर्जनताके कारण सुन्दर है लेकिन ऐसा कुछ नहीं है कि उसके लिए भारतसे दौड़े हुए जावें। ग्रासमयरकी झील और राइडाल्का पानी जिसे विनयबन्ध ही झील कहा जा सकता है वर्ड्स्वर्थकी ही मबारिक हो। हमारा काम मजेमें इनके बिना चल सकता है। बल्कि ग्रासमयरके आस पासका प्रदेश अधिक सुन्दर है—पेड़ों और बंगलोंके कारण।

इसी बगलमें एक वर्ड्स्वर्थका है—'डव काटेज' जो वैसा ही सुरक्षित है जैसा कविके समयमें था। इफोन्सिस और लूसी आदि प्रसिद्ध कविताएं यहीं लिखी गयी थीं। इसी बगलेसे राइडाल्की ओर कुछ दूरपर वह स्थान है जो वर्ड्स्वर्थका प्रिय स्थान बनाया जाता है और जहांसे राइडालके पानीका अच्छा दृश्य दीखता है। ठीक उसी स्थानसे एक फोटो भी ले लिया।

ग्रासमयरमें ही वह गिरजाघर है जो स्वयं और जिससे संलग्न उद्यान और कब्रगाह वर्ड्स्वर्थकी स्मृतिके साथ अभिन्न रूपसे बंधा हुआ है। स्थापत्यकी दृष्टिसे यह गिरजाघर रोचक है क्योंकि दो अंग अलग-अलग कालोंमें बने और विस्तार करते समय पहले निर्माणके मलबे बने रहने दिये गये। अनगढ़ काठका यह स्थापत्य लक्षणीय है। ऐसा ही एक छोटा गिरजाघर थलमयर झीलके किनारेपर है—विथबन गिरजाघर। अगर काठका नगीना हो सकता है तो यह गिरजाघर वैसा नगीना है—बहुत छोटा किन्तु बहुत सुन्दर और अपने स्थापत्यसे भी उस भावनाका प्रतिबिम्बित करता हुआ जो वास्तवमें ईसाई धर्म भावना है। ग्रासमयरके गिरजाघरका वर्णन वर्ड्स्वर्थने अपनी लम्बी कविता एक्सकर्शन में किया है। कब्रगाहमें

सड़कके जो पेड़ हैं उनमेंसे कई एक वर्ड्सवर्थके लगाये हुए हैं। इन्हींमें से एक की छायामें, नदीके किनारेपर वर्ड्सवर्थकी अपनी समाधि है। समाधि-लेख चरम सादगीपनके साथ केवल इतना कहता है : विलियम वर्ड्सवर्थ १८५०। मेरी वर्ड्सवर्थ १८५९। इसके पास ही वर्ड्सवर्थकी लड़की डोरा और बहुत-से सम्बन्धियोंकी कब्रें हैं। कुछ हटकर हार्टले कोलरिजकी कब्र है जिसके लिए स्थान स्वयं वर्ड्सवर्थने चुना था।

× × ×

आह यह उल्लास, यह आनन्द
वह जान रहा है
सनसनाता पवन जिसको लटोंसे छनकर!

आखिर एक ऐसा स्थान भी मिला जिसे मैं सुन्दर कह सकूँ जो रोमांचित कर सके, जो ज्ञानेन्द्रियों और भावनाओंको एक साथ उत्तेजित कर सके।

मैं डर्वेंटवाटर नामकी बड़ी झीलके किनारेपर संन्यासीके टील (फ्रायर्स क्रैग) पर बैठा हूँ। मेरे पीछे वह अनगढ़ चट्टान है जो 'रस्किनका पत्थर' कहलाती है। इसपर एक कुल्म रस्किनका चेहरा उकेरा हुआ है और उसके नीचे लिखा है : 'जीवनकी पहली घटना जिसकी स्मृति मुझे है—कि नर्स मुझे संन्यासी टील तक ले गयी।'

मेरे ऊपर फर जातिके विशाल देवदारुओंकी छाँह है और सामने झीलका खुला हुआ प्रसार जिसके ऊपरसे बहती हुई सनसनाती तेज हवा मेरे कपड़ोंको भेदती हुई चली जा रही है। झील सुन्दर है, हवासे मथी जाकर वह और भी सुन्दर हो जाती है। उसकी सफेद झालरदार लहरें अनवरत मेरी ओर दौड़ती आती हैं और मेरे पैरोंके नीचे झागमें

बिखर जाती है—अपने साथ उस पिघली हुई चाँदीको बिखरती हुई जो सामनेका दोपहरका सूर्य झीलपर बरसा रहा है।

इससे मेरा आनन्द कुछ कम तो नहीं होता, लेकिन कुछ विस्मय जरूर होता है कि यहाँ आनेवाले स्मर लोग उसमें साथी बनाना नहीं चाहते। पिछले आध घण्टेमें मेरे यहाँ बैठे-बैठे कोई बीस दल यहाँ तक आये हैं—कभी तीन चारका परिवार, लेकिन अधिकतर युगल जोड़े—स्त्री-पुरुष या नारियाँ और नारियाँ हैं तो साधारणतया इन्हीं उम्र की और प्रत्येककी ठीक एक-सी प्रतिक्रिया होती है। 'बहुत हवा है, चलो चलें यहाँसे!' कोई भी दस एक सेकंडसे अधिक यहाँ नहीं ठहरा है, वे भी नहीं जिन्होंने जाते ही मेरे सम्बोधन करके कहा था 'कैसा सुन्दर मौसम है!' अथवा 'यह तो बड़ा सुन्दर स्थल है!' (अंग्रेज अजनबीसे मौसमकी बातके अलावा और बात ही क्या कर सकता है! या इन बातोंका अर्थ कुछ नहीं होता—केवल यही कि खुली धूपका स्वागत किया जा रहा है।)

सभी टोलियाँ ढाल परसे उस ओर उतर गयी हैं जिसे टीन्टेन कोहनी का मोड़ सा बना कर घेर रखता है और जो हवाके थपेड़ोंसे बचा हुआ है। वहीं वे धूपमें पसर रही होंगी और बीच-बीचमें गलबहियाँ डाली हुई अपने-अपने सैण्डविच खा रही होंगी। सैण्डविच और दुआरका यह योग मेरी समझमें नहीं आता है, लेकिन अपने अपने मुल्कका रिवाज है! (इस वाक्यका जिस चुटकुलेसे सम्बन्ध है वह यहाँ लिखने लायक नहीं है।)

लेकिन सचमुच इंग्लैंडमें और सारे यूरोपमें ही मध्य वयकी टूरिस्ट नारियोंकी बहुलता आश्चर्यजनक है। इतनी प्रौढ़ाएँ, इनके स्मग गर्भित स्त्री मुख, इतनी ऊँची और कर्कश आवाजें और क्रिसमसके समय उपहारों से भर हुए जाल्वे बनीज माताओंकी याद दिलानेवाली इतनी थलथल टाँगें —मूर्तिकार एप्स्टाइन क्या कहना चाहता रहा होगा सहसा समझमें आ जाता है!

झील पार करके लाडोरका प्रसिद्ध प्रपात देखने आया। यह प्रसिद्ध अधिक है, प्रपात कम। निजी जमींदारीमें होनेके कारण प्रवेश निषिद्ध है, यात्री फाटकमें सिक्का डालकर भीतर जाते हैं। घनी छायादार गली और उसके दूसरे छोरपर बहुत-सी चट्टानोंके बीच सोया हुआ थोड़ा सा पानी। शायद बहुत सी वर्षाके बाद यहाँ आनेसे प्रपातका दृश्य अधिक आकर्षक होता है। लेकिन जैसा कि गाइड बुकमें लिखा था, कोई भी स्थल देखने उसे देखकर प्रसन्न होनेका दृढ़ निश्चय करके आना चाहिए। किसी स्थानकी किसी दूसरेसे तुलना करना घातक होता है।' अच्छा साहब, नहीं करते तुलना, नहीं तो हम अभी जून महीनेमें कम्पटी प्रपातकी याद करने वाले थे। मान लेते हैं कि हम प्रसन्न हैं कि लाडोरका प्रपात सुन्दर है। कमसे कम प्रपातका जो लम्बा चित्र लन्दनमें टेट संग्रहालयमें देखा था वह तो सुन्दर था ही। हम नहीं कहते कि चित्रकार झूठ बोल रहा था। वह जरूर बहुत भारी वर्षाके बाद आया होगा और उस समय जब कि सूर्य अभी अभी बादल फाड़कर निकला होगा और सभी पत्तियाँ अभी गीली होंगी और बूँद-बूँद जल टपका रही होंगी।

यहाँसे दूसरी दिशामें झील पार की लेकिन दिन ढलने लगा था इस लिए वापिस केजविक आकर बससे ग्रासमेयर लौट आया। दूसरे दिन सबेरे फिर केजविक पहुँच कर दूसरी दिशामें डर्वेंटवाटरकी झील पार की और ऊपरी चढ़ाई पर पहुँचकर मनस्टोका सुरक्षित वनोद्यान नया हू वाले धारा पर देखा। फिर कटबम शिखरपर चढ़कर डर्वेंटवाटर झीलका दृश्य देखा और चित्र लिया यहाँसे पालना और पार बस्ती और पगनाशा दृश्य बड़ा मनोरम है। लौटकर एक बार फिर मध्यमा टोल और दक्षिण दिशाकी ओरसे होता हुआ बसके अड्डे तक पहुँच गया। यहाँसे आधा रास्ता लौटकर पगमेयर झीलके किनारे विलवनके गिरजाघरके पास उतर

गया। यन्मयर सुरक्षित झील है क्योंकि इसका पानी पीनेके काम आता है झील तक जाना हो नहीं बल्कि सड़क और थोड़े बीचके वन प्रदेशमें भी प्रवेश निषिद्ध है। इसलिए थीड्का सौन्दर्य कुछ ऊंचाई परसे ही देखा जो मिला। झील प्रदेशीय थीलोंमें यह सबसे गहरी है।

गिरजाघरके पाससे ही हेल्वेल्लिन शिखरकी कड़ी चढ़ाई शुरू होती है। मैं चलने लगा तो हेल्वेल्लिन तक जानेका विचार नहीं था क्योंकि दोपहर दो बजके बाद ही मैंने चलना आरम्भ किया था। यही विचार था कि कुछ ऊंचाई परसे थीलके चित्र लूंगा क्योंकि सड़कके निकट ऊपर झरने और चीड़के ऊंचे ऊंचे पेड़ थे। (चीड़के पेड़ मांचेस्टर कार्पोरेशनने झीलकी रक्षार्थ लिए लगाये हैं क्योंकि मांचेस्टरके पीनेका पानीका स्रोत यही है। अंग्रेज लोग इससे बहुत नाराज हैं कि ये विदेशी वृक्ष यहां क्यों लगाये गये जहांकी स्वाभाविक वनस्पति फर है।) जो हो पेड़ोंकी सीमासे ऊपर घासके प्रसार तक पहुंच जानेपर लगने लगा कि थोड़ा और जानेपर पहाड़की दूसरी पीठ दीख जायगी और इसके मोहमें चलता ही गया। लगभग पांच बजे थे जब कि उतरते हुए एक यात्रीने बताया कि शिखर तक पहुंचनेके लिए घण्टे भर और कड़ी चढ़ाई चढ़नी होगी और तभी दूसरी ओरका दृश्य दीखेगा। फिर एक बार उसने तीखी दृष्टिसे मेरी ओर देखकर पूछा डू यू डू मच क्लाइम्बिंग? मैंने उत्तर दिया हाँ थोड़ा बहुत तो करता रहा हूं और आगे चलने लगा।

अंग्रेज अतिरंजना नहीं करता और संकोची भी है उसकी बातमें सदा कहे हुएसे अधिक कुछ अभिप्राय होता है। इस प्रश्नमें क्या अभिप्राय था थोड़ी देर बाद समझमें आया।

सहसा बड़े जोरसे हवा चलने लगी। मैं ओवरकोट पहने हुए था हवा से उससे विशेष रक्षा नहीं होती थी बल्कि इतना तेज हवामें वह गुब्बारे सा भरकर मुझे ऊपर अपने साथ उड़ाने लगा। मैंने उसे उतारकर उसको

पाटला पटीके साथ कसकर कमरमें बाँध ली और आगे चल दिया। स्कॉट की पंक्ति याद आयी

आइ क्लाइम्ब्ड द ब्राउ आफ द माइटी हेल्वेलिन

और उससे कुछ और उत्तेजना मिली।

शिखर तक पहुँचा तो। लेकिन 'मैं पहुँचा' यह कहना कुछ गर्वोक्ति-सी जान पड़ती है क्योंकि वास्तवमें हवाने ही मुझे वहाँ पहुँचाया। और हवाने पहुँचाया इसलिए वहाँ टिकने भी नहीं दिया और अपनी रौ आगे ले चलती गयी। रास्ता—जो था भी धुँधली-सी पगडण्डी था—छूट गया और आकाशमें घिर आनेसे दिशा-ज्ञान भी असम्भव हो गया। थोड़ी देर यों ही चलता हुआ या चलाया जाता हुआ, मैं पत्थरके एक ढूहसे जा टकराया। ध्यानसे देखा—वह ढेर नहीं था बल्कि मानव द्वारा बनाया हुआ ऊँचा चबूतरा था—पहाड़ोंमें स्मारकके रूपमें ऐसे चबूतरे या थान प्रायः बनाये जाते हैं। इसीके कारण हवासे कुछ रक्षा भी मिली और मैंने दुबककर कोट फिर पहन लिया। चबूतरेको ध्यानसे देखते हुए पाया कि उसपर लेख भी है। उसको पढ़कर सँभल-सँभलकर एक ओर बढ़कर नीचे झाँका—उसके पार ही बहुत गहरी खन्दक थी एक पहाड़ी ताल—लेखके अनुसार इसका नाम 'लाल ताल' (रेड टार्न) था। जहाँ चबूतरा बनाया गया था वहींसे जाड़ोंमें हवाके झोंकेसे तालमें गिरकर एक व्यक्ति मर गया था। उसकी कोई निशानी भी न मिली थी पर उसका कुत्ता उसी स्थानपर तीन महीने तक पहरा देता रहा जब तक कि बर्फ पिघलने पर स्वामीकी अस्थियाँ न पायी जावें। कुत्तेकी स्वामि-भक्तिकी यह सच्ची घटना वर्ड्सवर्थकी एक कविताका विषय है। यह कविता मैंने कोई तीस बरस पहले पढ़ी थी। 'कुत्ते और मानवकी मैत्रीके स्मारक रूपमें यह चबूतरा सन् १८९० में बनाया गया था।

मैं प्राय दो घण्टे वहीं बैठा ठिठुरता रहा। गर्मियोंमें यह अँधेरा दस बजे तक होता है इसलिए बहुत अधिक चिन्ता नहीं थी—इतना ही था

कि एक बार पगडण्डीकी लीक मिल जाय। लगभग आठ बजे वह सम्भव हुआ और फिर तो मैं दौड़ता हुआ नीचे उतरता हो आया और गिरजाघरमें बस पाकर रात ग्रासमेयर पहुंच गया। यहाँ आकर फिर गाइड-बुक देखी है उसमें सहसा उमड़नेवाली आँधी और धुंधके उल्लेख हैं और आरोहियोंको चेतावनी दी गयी है कि इनके खतरेको कभी अवज्ञा न करें—धुंध तो कभी ऐसी जम सकती है कि कई दिन तक स्वयं अपने हाथ पर भी न सूझें।

होटलमें अपने कमरेमें बैठकर ये सब आतंककारी बातें पढ़नेमें दुगना मजा आता है।

× × ×

ग्रासमेयरसे एम्बलसाइड जो विंडरमेयरके किनारेपर है। प्रदेशकी झीलोंमें यह सबसे बड़ी है—लम्बाईमें प्राय साढ़े-दस मील। सौन्दर्यके लिए शायद कुछ ज्यादा बड़ी है क्योंकि पूरी झील एक साथ नहीं देखी जा सकती। लेकिन इसके आस-पास कई सुन्दर स्थल हैं और यों प्राकृतिक दृश्योंके प्रेमियोंके लिए अनेक सरायें यहाँ केन्द्र भी हैं। जिस होटलमें ठहरा हूँ उसीमें ठहरे हुए एक स्काटी दम्पतिके सौजन्यसे उनके साथ मोटरमें बैठकर आसपासकी और दो-तीन झीलें भी देख आया हूँ—इस चक्करके अन्तमें हमलोग विंडरमेयरके पार बोनेस घाट पहुँचे जहाँसे मोटर भी नावमें लादकर झीलके पार लायी गयी।

सवेरे फिर झीलके पार रैडल और गिरजाघर देखने गये। रविवार था इसलिए हम सबके दूसरे सब यात्री गिरजाघरके अन्दर चले गये मुझे दुर्गकी और झीलके किनारा और जंगलकी सैर करनेका एकान्त सुयोग मिल गया। रैडल और उसका उद्यान भी बहुत सुन्दर हैं। वहाँसे गिरजाघरकी प्रार्थना समाप्त हो जानेके बाद दूसरे यात्रियोंके साथ एम्बलसाइड लौटकर

भाजन किया और फिर एक लम्बी पदरु सरकी ठानी। राइडाल्तक जाकर पहाडपर चढना शुरू किया दो एक जगह पत्थरकी पुरानी छदानोंके झाड़ियोंमें रुके हुए गढ्ढोंमें गिरते गिरते बचा दो एक जगह हरियालीके नीचे छिपी हुई दलदलमें पिण्डलिया तक धस गया लेकिन लावरिंग ताल लोखरिंग शिखरके रास्ते होता हुआ कम्पस गेट तक पहुंचा वहासे एल्म वाउ होता हुआ वापिस एम्बलसाइड।

झील प्रदेशका मेरा प्रवास पूरा होता है। लेखा मिलान करूँ तो सहसा नहीं कह सकता कि बहुत अधिक मुनाफा करके जा रहा हूं। कुछ साहित्यिक स्मृतिया फिर हरी हो गयी हैं कुछ कविताएं दुबारा पढने की प्रवृत्ति हुई है और यह भी हुआ है कि उनको दुबारा पढ़ूंगा तो नया अर्थ मिलेगा और अधिक वस्तु मगन चित्र सामने आवेंगे। लेकिन असल बात यह है कि झीलोंके प्रदेशका सौन्दर्य झील या पर्वत या प्रदेशमें ही उतना नहीं है जितना कि उसमें घूम फिर कर उसे आत्मसात करनेवालोंमें। शुद्ध प्राकृतिक रूपके ख्यालसे कहीं सुन्दरतर स्थल मैं स्वदेशमें देख चुका हूँ। सभी दुर्गम हों ऐसा भी नहीं है अनेकोंमें सैर-सपाटेके लिए उतने ही बहुमुख रास्ते और पगडण्डियाँ हैं, जैसे यहाँपर। अन्तर इतना ही है कि उनमें घूमनेवाले लोग नहीं हैं या कि उनमें घूमनेवाले दूसरे हैं और कविताएँ लिखनेवाले दूसरे। इस प्रकार प्रकृतिका यह बिखरा हुआ सौन्दर्य असंचित ही रह जाता है किसीके द्वारा स्वायत्त नहीं किया जाता। इसलिए कवि प्रतिभा उसे नये प्रभामय रूपमें ढाल कर हम तक नहीं देती वहां पड़ा रहने देती है। एक सौन्दर्य होता है जो पहाड़ों और झीलोंपर पड़ा रहता है एक सौन्दर्य होता है जो इस रूपश्री और कवि-दृष्टिके रागयोगके योगसे उत्पन्न होता है। यह दूसरा सौन्दर्य ही वास्तवमें रस है वल्कि रसायन है राज रसायन है।

मुनाफेके रूपमें यही उपलब्धि लेकर जा रहा हूँ। इसके लिए यहां आना आवश्यक नहीं था, लेकिन जो भी उसमें जर्म भी हो जाय क्योंकि

होता है। बोधि-वृक्षके लिए कोई बना-बनाया स्थान नहीं होता, पथ-तटका कोई भी वृक्ष वह पद प्राप्त कर सकता है अगर उसकी छायामें आँखें खुलें।

थैंक्स टु द ह्यूमन हार्ट बाई ह्विच वी लिव
थैंक्स टु इट्स टेंडरनेस, इट्स जॉयज़, एंड फीयर्स
टु मी द मीनेस्ट फ्लावर दैट ब्लोज़ कैन गिव
थॉट्स दैट डू ऑफ़न लाइ टू डीप फ़ॉर टीयर्स *

[ २ ]

प्रिय—

कार्यक्रमके अनुसार मुझे लन्दनसे आयरलैण्ड और फिर उसके बाद स्काटलैण्ड जाना था, चाहे आयरलैण्डसे सीधे, चाहे लन्दन लौटकर। लेकिन ब्रिटेनमें कहीं भी जानेके लिए लन्दनसे जाना सुविधाजनक जान पड़ता है और इसलिए कहींसे कहीं और जानेके लिए भी लन्दन होते हुए जाना सुविधाका मार्ग है। अलग-अलग स्थानोंमें अलग-अलग प्रकारके सामानकी आवश्यकता होती है और सब एक साथ लादे फिरनेकी बजाय प्रत्येक अभियानके लिए आवश्यक सामान लेकर बाकी सब लन्दनमें छोड़ जा सकना भी एक सुविधा है, इसलिए भी लन्दन लौटना उपयोगी होता है।

डब्लिनसे विमानसे लन्दन लौटा। यहाँसे रेलसे एडिनबरा जाना था लेकिन बीचमें तीन दिनका अवकाश था। दक्षिणी इंग्लैंड अभी तक नहीं देखा था—लन्दनसे डोवर घाटकी यात्राकी बात छोड़ दूँ तो!—इसलिए उत्तरमें एडिनबराका रास्ता दक्षिण-पश्चिमके डेवनशायरकी ओरसे पाना कुछ बेठीक नहीं लगा।

---

* वर्ड्सवर्थ : ओड आन द इन्टिमेशन्स आफ इम्मार्टेलिटी

बाथ, जैसा कि नामसे ही स्पष्ट है स्नानोपचारका प्रसिद्ध स्थान है। यूरोपमें तो ऐसे अनेक स्थान हैं जहाँ लोग इलाज या विश्रामके लिए जाते हैं जर्मनी और फ्रांसके ऐसे स्थल बहुत प्रसिद्ध हैं। यद्यपि ऐसे स्थलोंका समकालीन समाजमें वह महत्त्व नहीं रहा है जो दो शताब्दी पहले था, जब कि वे न केवल स्वास्थ्यके केन्द्र थे बल्कि फैशनके भी और अभिजात वर्गके तथा धनिक-वर्गके आमोद-प्रमोद तथा चोरों और चतुरोंके अपने हुनर दिखानेके केन्द्र थे। इतना ही नहीं वह खानदानी गरीब और निकम्मे युवक धनवती बहूकी खोजमें यहाँ आते थे, रूपसी कन्याओंके लोभी या महत्त्वाकांक्षी माता पिता उपयुक्त वर ढूँढनेकी आशामें। स्पष्ट ही ऐसी परिस्थितिमें वहाँका जीवन अत्यन्त कृत्रिम भड़कीला दिखावटी और दम्भपूर्ण रहा होगा। ठीक ऐसे ही जीवनका चित्र बाथीय और बाइबलकि नाटकोंमें हमें मिलता है। स्वयं बाथके उल्लेख अठारहवीं-उन्नीसवीं शतीके अंग्रेजी साहित्यमें बहुत मिलेंगे स्मालेट फील्डिंग शेरिडन गोल्डस्मिथ जेन आस्टेन आदिकी रचनाओंमें। मिथ्यापर टिका खोखलापन और प्रत्यक्ष निरीक्षणपर खरी की गयी इस शालकी टट्टीके गिर जानेका दुःख किसे होगा? इतिहासपर उसकी जो छाप है उतनी काफ़ी है—वह दूरी इस सारी स्थलीलाको मनोरंजक बना देती है।

लेकिन बाथका उल्लेख मैं जो मिट गया या नष्ट हो गया उसके लिए नहीं, जो बचा या बना रह गया उसके लिए करना चाहता हूँ। या तो यहाँके रसायन मिश्रित गर्म पानीकी ऐतिहासिक प्रसिद्धि उसी समयसे है जबकि रोमनोंने ब्रिटेनपर आक्रमण करके उसे पराक्रान्त करना शुरू किया। रोमिक आक्रमण ईसाकी पहली शताब्दी में ही आरम्भ हो गये थे और तभीसे बाथसे रोम वालोंका उनका परिचय रहा। लगभग चार सौ वर्ष रोमिक उपनिवेश-कालमें यह स्थान आकर्षणका केन्द्र बना रहा। बाथके रोमिक स्नानागार अब भी इसका प्रमाण हैं। अब स्नानागारोंके ऊपर पाछेकी बनायी हुई इमारतें हैं लेकिन तलघरोंमें रोमिक स्नानागार और

एक पोली-सी किरण मुझे दीखने लगी है। यह लेखिका कैंसरके एक दुःसाध्य रोगके साथ लापोनियाके एक पहाड़ी आश्रममें जाड़ा भरके लिए बन्दी हो गयी थी—अनपेक्षित हिमपातके कारण उस आश्रमके आने जानेके सब मार्ग बन्द हो गये थे। मृत्युकी प्रतीक्षा करता हुआ एक व्यक्ति और उसे देखता हुआ एक दूसरा व्यक्ति जो उस मृत्युका निवारण भी चाहता था और उसकी कामना भी करता था—मेरी समस्याका चरम रूप जिसमें यह समस्या सब ओरसे काटकर शून्यमें रख दी गयी थी सामने था!

किन्तु यह अनुभव भी लोकोत्तर है, और इस समस्याके शान्त-शान्त परिणाम भले ही दूसरोंके सम्मुख प्रस्तुत किये जा सकते हों, इस समस्याके साथ कृतिकारकी यात्रा भी एक लोकोत्तर और वर्णनातीत यात्रा है। युधिष्ठिरकी अन्तिम हिमालय-यात्राका वर्णन व्यासने किया है उनके लिए यह बताना सम्भव था कि कैसे पत्नी और भाई एक-एक करके परिश्रमसे हारते गये। किन्तु अगर युधिष्ठिर इसका भाष्य लिखने बैठते तो वह दूसरा होता! न केवल दूसरा होता, बल्कि वह यात्रान्तका ही भाष्य होता यात्राका नहीं!

और मैं अभी यात्रापर हूँ।

# सागर-कन्या और खग-शावक

अवनीन्द्रनाथ ठाकुरने भारतमाताकी कल्पना गैरिक-वसना तपस्विनीके रूपमें की है। नहीं तो भारतवासियोंके मनमें आज देश माताका रूप सिंहवाहिनी दुर्गाका ही एक प्रक्षेपण होता है। ब्रिटेनकी देश माता ब्रितानिया भी सिंहवाहिनी है। जर्मनियाके वाहन रीछ है। इसी प्रकार अधिकतर देश देश माताकी रूप-कल्पना नवीन अथवा तेजस्विताके किसी प्रतीकके साथ करते हैं।

किंतु डेनमार्ककी प्रतीक कन्या सागरके किनारे एक चट्टानपर बैठी हुई स्वप्न देखनेवाली किशोरिका सागर-कन्या अथवा जल परी है।

हम आदि-कवि वाल्मीकिपर गर्व करते हैं, यूनानके लोग आदि-कवि होमरपर, दोनोंने एक एक महायुद्धकी गाथा लिखी है। ब्रिटेन शेक्सपियरपर गर्व करता है जो राज संघर्षोंका नाटककार है।

डेनमार्कको गर्व है अपने परियोंकी कथा लिखनेवाले हांस एंडरसनपर जिसे बीते अभी १५० वर्ष नहीं हुए लेकिन जिसकी कहानियोंको चालीस से अधिक देशोंके बच्चे जानते हैं।

राष्ट्रके साहित्यकार और राष्ट्रकी प्रतीक मूर्तिमें परस्पर सम्बन्ध है। कोपेनहागनकी जल परी एंडरसनकी एक कहानीकी नायिका है★ और उसी कहानीने उसे डेनमार्ककी चेतनामें इतना गहरा तक बसा दिया है।

★कहानीमें बत्तखके बच्चोंमें मिला हुआ कुरूप शावक सबके व्यंग्य सहता हुआ सुंदर राजहंसमें विकसित होता है, यह हंसी फिर परम सुंदरी जल कन्या बन जाती है।

बड़े गर्वकी बात होती है बल्कि उसे अगरेज सौभाग्यसूचक भी मान सकते हैं क्योंकि घोंसलेको देखनेके लिए बड़ी दूर-दूरसे यात्री आते हैं और सीढ़ीसे ऊपर जाकर घोंसला देख सकने या फोटो ले सकनेकी सुविधाके लिए पारितोषिक भी अल्प देते हैं। इसलिए गृहपति अपने पक्षी अतिथि को सब तरहकी सुविधा देता है, गज भर व्यासके घोंसलेके लिए उसी मापकी जाली चिमनीके ऊपर लगा देता है। और इसका ध्यान रखता है कि अतिथि-युगल और उसके शावकको कोई कष्ट या जोखिम न हो।

किन्तु हम जल-परीके पार्श्वमें बसे हुए कोपनहागन तक पहुंचनेमें पहुल हो बक-पातीके पीछे हो लिये, इसे पाठक बहक जाना नहीं तो भटक जाना ही समझेगा!

[ २ ]

कोपनहागन भी यूरोपके उन नगरोंमेंसे है जिनकी सुन्दरताका आधार मुख्यतया उनकी सफाईमें है। डेनी जाति प्राचीन जातियोंमेंसे एक है और साहस-कर्मी सागरिकोंकी यूरोपीय परम्परामें डेनियोंका योग कुछ कम नहीं रहा—अनेक नौ-युद्धोंमें वे जयी होते रहे और प्रदेशोंको अधिकृत करते रहे*। इसलिए पुराने दुर्ग, प्रासाद और उद्यान भी डेनमार्कमें अनेक हैं और कोपनहागन भी उनसे रहित नहीं है। फिर भी शहरका रूप प्रधानतया नये स्थापत्यपर आश्रित है। पुराने घर बन्दरगाहकी नहरोंके किनारोंपर हैं लेकिन घरोंका स्थापत्य अभी तक नगर स्थापत्यका मुख्य अंग नहीं माना जाता क्योंकि दर्शककी दृष्टि पहले राजकीय अथवा सार्वजनिक भवनों की ओर ही आकृष्ट होती है।

---

* भारतके पूर्वी सागर तटपर तरंगम्बाडि (अंग्रेजी वर्तनीके प्रताप से 'ट्राँकुबार'!) गाँवकी पुरानी डेनी बस्ती और गिरजाघर भी डेनी साहसिकोंके स्मारक हैं।

नगर भवन, पार्लमेंट भवन, कुछ प्रासाद, गिरजाघर, मूर्ति-संग्रहालय आदि गिना देनेके बाद फिर नगरके दो चार बड़े चौक, उद्यान और बन्दरगाहकी गोदियोंकी चर्चापर उतर आना पड़ता है। या फिर उन नयी बस्तियोंकी ओर ध्यान जाता है जिनके छोटे-छोटे बंगले डेनमार्कके आधुनिक सहकार और जन-कल्याणके आयोजनोंका उदाहरण हैं। इसके बाद विदेशी यात्री अनिवार्यतः शहरके बाहरकी ओर देखता और दौड़ता है। कोपनहेगन सुखद और प्रशंसनीय और स्वच्छ है, लेकिन दर्शनीय तो ज़ीलैंडका सागर-तट है; राजकीय मृग-वन है, उद्यानका 'लोक-जीवन संग्रहालय' है, फ्रेडरिक्सबर्ग और क्रोनबर्ग दुर्ग हैं। नगरमें जहाँ-तहाँ स्थापित मूर्तियाँ और फ़व्वारे भी दर्शनीय और उल्लेखनीय हैं, किन्तु वे तो नगर-दर्शनकी यात्रामें अनायास ही दीख जाते हैं।

क्रोनबर्ग दुर्ग पढ़े लिखे भारतीय पाठकोंसे अपरिचित नहीं है। क्योंकि यह हैमलेटका दुर्ग है जिसे शेक्सपियरने (और, हा हन्त! विनोर साहब) साहित्यमें प्रतिष्ठित कर दिया है। 'एल्सिनोर' का यह दुर्ग द्विभाजित व्यक्तित्ववाले अभागे राजकुमार हैमलेटका स्मरण तो दिलाता ही है, डेनी राष्ट्रीयतासे और गहरा सम्बन्ध भी रखता है। क्योंकि इसके एक तल-घरमें पौराणिक डेनी महारथी होल्गर डेन सोता है जो डेनमार्कके संकटके समय जागेगा और उसकी रक्षा करेगा।

सागर-तटके उल्लेखसे जो चित्र आँखोंके सामने आता है, डेनमार्कका अधिकांश तट वैसा नहीं है, बल्कि एक पतली स्वच्छ झीलका तट ही जान पड़ता है। इसीलिए सागरकी इस भुजाको सागर कहा भी नहीं जाता, 'साउंड' अथवा 'सुंड' कहते हैं जिसे झीलका पर्याय ही मानना चाहिए। पूर्वी बंगालमें जो 'हाओर' पाये जाते हैं—'हाओर' सागरका ही अपभ्रंश है—वैसा ही जल-प्रसार यह भी है—अन्तर इतना ही है कि इसकी स्वच्छ पारदर्शी नीलिमा हमें तलकी चट्टानें भी देख लेने देती है।

वास्तवमें उसकी डेनमार्कको स्वीडनसे पृथक् करनेवाला सागर उतना

भी है और तंग भी। स्वीडनके सागर-तटसे तो कोपनहागन भी दीख जाता है। लोग उत्तरी सीलैण्डसे दैनिक खरीद-फरोख्तके लिए भी नावमें बैठकर स्वीडन चले जाते हैं या स्वीडनसे डेनमार्क आ जाते हैं। कुछ चीजें इधर सस्ती हैं कुछ उधर, इसलिए यह सरहदी व्यापार और आवागमन आसानीसे समझा जा सकता है। दोनों देशोंका परस्पर सौहार्द भी ऐसा है कि सीमाप्रान्तकी साधारण बाधाएं वहां नहीं होतीं।

जितना उथला यह सागर है उतना ही कम ऊंचा सीलैण्डका भू-भाग है। इसीसे सीलैण्डके आविर्भावकी पौराणिक कथाका आरम्भ हुआ होगा। डेनमार्ककी देवी गेफियनको वर मिला कि स्वीडनकी जितनी भी भूमिपर वह दिन भरमें हल चला लेगी उतनी भूमि उसे मिल जायगी। अपने चारों पुत्रोंको बैलोंमें परिवर्तित करके गेफियनने हल चलाना शुरू किया और इस प्रकार सीलैण्ड डेनमार्कका अंग बन गया।

सीलैण्डका तट सब ओर अत्यन्त सुन्दर और प्रीतिकर है। टूरिस्टोंके लिए उसे आकर्षक बनानेके प्रयोजनसे उसका और भी विकास किया गया है और उसकी सड़कें कांच-सी चिकनी और चमकदार हैं। समुद्र-किनारेके चायघर और आमोद भवन भी सुन्दर और रंगीन हैं और उनके नाम भी वैसे ही आकर्षक। जिसमें मुझे जानेका सुयोग मिला उसका नाम था क्रिस्टल्स पर्ल—सागर-तटका मोती। चायघर मोती-सा था या नहीं इसपर विवाद अनावश्यक है, किन्तु उसके बाहर सागरसे उछली हुई डाल्फिन मछलीकी जो कांसेकी प्रतिमा स्थापित थी उसका ध्यान मुझे अब भी हो जाता है।

मैं कोपनहागनमें अथवा डेनमार्कमें अधिक नहीं रहा। सच बात यह है कि मेरी डेनमार्ककी यात्राको मेरी दृष्टिसे देश-यात्रा गिनना ही नहीं चाहिए। स्वीडनसे हालैण्ड जाते हुए चार-पांच दिनके लिए रास्तेमें

रह गया बस इतनी भर मेरी यात्रा थी। लेकिन जो लोग एक महीनेमें संसार भ्रमण करते हैं, या तीन दिनमें भारत देखते हैं उनकी तुलनामें तो मैं कुछ समयके लिए डनमार्कमें बस ही गया था। क्योंकि मैं किसी टूरिस्ट होटलमें नहीं ठहरा जहाँ रहा वह एक कालेजका छात्रावास था जिसे ग्रीष्मावकाशमें विद्यार्थी ही होटलकी तरह चलाते थे। विद्यार्थी मनोहरसे बन्धु भाव स्थापित हो गया। विद्यार्थी टेलीफोन आपरेटर एक युवा लेखक था जिसकी कहानी प्रतियोगितामें पुरस्कृत होकर कई इनाम छप चुकी थी और मैं भारतमें एक पत्रमें पढ़ी थी। उसकी पत्नी भी रेडियो और टेलीविजनमें गायिका थी। दोनोंके साथ कोपनहागनका बन्दरगाहकी सैर की और मत्स्याहारके भोजनालयोंमें—जिन्हें डेनोंका देशी पर्याय मानना चाहिए—भोजन किया। मेरे प्रवासके चार दिनोंमें एक रविवार था उस दिन इस दम्पतिके साथ एक मुनिवार बसमें उनके देहाती घरमें मिलने गया। दिन भर वहीं बिताया आतिथेयके साथ भोजन बनाया थोड़ी-बहुत चित्रकारी और छायागिरी की और एक सहज आत्मीयताका भाव लेकर लौट आया। क्या यह आत्मीय भाव ही मेरा इस उजली हुई छरहरी (पत्नी इंग्रिड, जो कि समानिव होनेके कारण सचमुच यथा नाम था!) याद दिलकी यादोंमें परिवर्तित नहीं कर देता? जो फोटो वहीं लिये थे उनका उल्लेख नहीं करूँगा क्योंकि ... वे लोग विशेष रुचि लेते हैं जिनके लिए देश-यात्रामें देखना नहीं कैमरा प्रधान है (हू.ग' इंडिया!)। किन्तु चलते समय मूर्तिकार कल्लाकार अपना एक छोटा चित्र मुझे भेंट किया था वह अभी मेरे पास है और डनमार्कसे मेरा सम्बन्ध बनाये हुए है। इतना ही नहीं, छात्रावासमें जिस कमरेमें मैं रहता था उस कमरेमें उसके स्थायी निवासीकी ओरसे आगन्तुकके लिए जो सन्देश लिखा रखा था वह भी मुझे स्मरण है। वह विद्यार्थी कमरा छोड़कर गया था तो उसे खाली नहीं कर गया था बल्कि अपने सामानसे सजाकर रख गया था इसीलिए आते समय मुझे यही उचित जान पड़ा कि इस सजावटमें भारतीय

सजावा भी कुछ योग अपनी ओरसे कर दूँ और साथ ही उस अपरिचित विद्यार्थीके लिए एक सन्देश भी लिखकर रख दूँ—अपने प्रातिकर प्रयासके लिए कृतज्ञता ज्ञापन कर दूं। कमरेकी एक दीवारपर डेनमार्ककी राज परम्पराका अत्यन्त विनोदपूर्ण चित्र लगा हुआ था—डेन अपने राज-कुलसे स्नेह करते हैं इसलिए उनकी चर्चा आनन्दपूर्वक नहीं बल्कि विनोद भरी आत्मीयताके साथ करते हैं। इसी चित्रके एक कोनेसे अपना सन्देश अटका कर मैं चला आया। मैं आशा करना चाहता हूँ कि लौटकर वह विद्यार्थी जब भी अपने राजाओंके वंश-वृक्षकी ओर देखकर मुसकराता होगा तब उसका प्रीति भाव क्षणभरके लिए भारतकी ओर भी मुड़ आता होगा।

डेनी लोग अपने राजाओंका जो विनोदपूर्ण प्रचार करते रहते हैं उसमें कुछ यह बोध भी है कि राज-कुल टूरिस्ट व्यवसायके लिए लाभकारी होते हैं। जिस धवल-केश आदि पुरुषसे उनकी राज-परम्परा आरम्भ होती है उसे वे सहज आत्मीयतासे बुढ़ऊ आम कहते हैं किन्तु यह सहजता अतिपरिचयजन्य अवज्ञा वाली नहीं है। देनके जीवनमें राज-कुलकी देनका इतिहास जाननेपर समझमें आता है कि क्यों डेनी लोग उनपर इतना गर्व करते हैं। पिछले महायुद्धमें जब डेनमार्कपर नात्सियोंका कब्जा हो गया था तब राजाका अखण्डित धैर्य सारे देशको साहस और सान्त्वना देता रहा था। इतना ही नहीं राज परिवारके लोग अपनेको इस पूर्णताके साथ जन-जीवनमें मिला देते हैं कि अचरज होता है। राजा संगीत प्रेमी हो यह तो साधारण बात है किन्तु ऐसा गुणी कलावन्त हो कि नियमित रूपसे संगीत भवनोंमें जन साधारणके लिए कार्यक्रम प्रस्तुत किया करे यह और कहाँ सुना गया है? या जन साधारणसे एकात्मता स्कैंडनेवियाके सभी देशों की परम्परा रही है और स्कैंडनेवी देशोंके राज-कुल एक दूसरेसे निकट सम्बद्ध हैं भी—बल्कि नार्वेका वर्तमान राजा तो डेनमार्क द्वारा भेंट दिया गया था! एक राजाकी निस्सन्तान मृत्यु हो जानेपर जब प्रश्न उठा कि उत्तराधिकारी कौन हो तब निकटतम सम्बन्धी स्वीडी राजकुमारको

इसलिए नहीं आमन्त्रित किया गया कि नार्वेको बड़े देश स्वीडनसे थोड़ा डर भी था। नार्वेने डेनमार्कसे एक राजकुमार माँगा और डेनमार्कको भेंट उसे स्वीकार हुई। किन्तु नार्वेके राजा हाकानने अत्यन्त निष्ठापूर्वक अपने नये देशकी सेवा की और इस प्रकार स्कैंडिनेविया देश-परिवारको और भी घनिष्ठ आत्मीयताके बन्धनमें बाँध लिया।

क्या उस आत्मीयताके बन्धको इतना और विकसित नहीं किया जा सकता कि भारत और स्कैंडिनेवियामें परस्पर अनुकूलता बढ़ायी जा सके? मैं नहीं जानता। लेकिन सागरमें एक बूँद जल झरा देनेवाली घासकी पत्ती की तरह मनमें जो बन पड़ा मैं कर आया।

# राइनके साथ-साथ

विधिवत स्वीकृत कार्यक्रमके अनुसार जितना भ्रमण करनेकी अनुमति मिली है उससे अधिक भ्रमण कर रहा हूँ। दूसरे शब्दोंमें ये जो यात्राएँ कर रहा हूँ उनका यात्रा-व्यय यात्रा वृत्ति देनेवाली संयुक्तराष्ट्र संस्थासे नहीं माँग सकता हूँ—वह अपने दैनिक भत्तेमेंसे ही जैसे-तैसे निकालना होगा। यों यह इतना कठिन नहीं है क्योंकि होटलमें न रहकर छात्रावासमें रहने और भोजन रेस्टराँमें न कर किसी कैंटीन या नुक्कड़ चौराहेके ढाबेमें कर लेनेसे ही इतनी बचत हो जाती है कि थोड़ा-बहुत घूमने फिरनेका व्यय निकल आवे। सामानकी विशेष आवश्यकता नहीं पड़ती कन्धेपर टाँग लिया जानेवाला झोला भर सामान पर्याप्त है और फालतू सामान तो जहाँ कहीं भी निश्चिन्त भावसे छोड़ा जा सकता है। (जो मुझे जानते हैं वे तो जहाँ तहाँ बहुत सा सामान जुटाकर उसे वहीं छोड़कर आगे चल देने की मेरी आदतसे भली भाँति परिचित ही होंगे!)

बाडन्से उत्तरके लिए छूटनेवाली एक पैसेंजर गाड़ीके तीसरे दर्जेके डिब्बेमें रातमें अकेला बैठा हुआ ठिठुर रहा हूँ इसका यही रहस्य है। यहाँ दर्जेके हिसाबसे तो किराया घटता बढ़ता ही है गाड़ीकी रफ्तारके अनुपातसे भी एक ही दर्जेके किरायेके कई स्तर होते हैं। संयुक्तराष्ट्र संस्थाकी कृपासे अधिकतर यात्राएँ विमानसे करता रहा हूँ जरूरी कामके लिए उड़ते फिरना आवश्यक हो सकता है लेकिन वास्तवमें देश देखना हो तो कुछ धीमी गतिसे और स्थल मार्गसे ही जाना चाहिए।

सूना अँधेरा रात। ठिठुरन। डिब्बेके कोनेमें सिमटे हुए अकेले व्यक्ति को सूनेपनने मानो और भी घेर लिया है। और गलियारेमें (गाड़ीके सब

डिब्बे एक-दूसरेसे मिले हुए हैं और गलियारेसे होते हुए एक सिरेसे दूसरे सिरे तक जाया जा सकता है।) भारी पल्टनिया बूटोंकी चाप उस सूनेपन को और भी घना कर रही है। बाजलमें देर रातको चलना हुआ था; अब रातके अन्तिम पहरमें गाड़ी सीमान्त पार करके जर्मनीमें प्रवेश कर रही है और इस सीमान्तर स्टेशनपर कस्टमवाले पड़ताल करते हुए घूम रहे हैं।

कुछ ऐसा ही सूना और मनहूस वातावरण दो पीढ़ी पहलेकी हिन्दुस्तानी रेलगाड़ियोंके तीसरे दर्जेके डिब्बोंमें मिल जाया करता था। यह उस जमानेकी बात है जब रेलगाड़ियोंमें भीड़ नहीं होती थी—जो हो कलजुगके बावजूद ऐसा जमाना हमने अपनी आँखों देखा था!—और बहुधा बड़े डिब्बेमें सारी रात भर अकेले-दुकेले बैठकर सफ़र हो जाता था। किन्तु यूरोपकी रेलगाड़ियोंमें जब मनहूसियत छाती है तो कुछ ज्यादा मनहूस जान पड़ती है। हो सकता है कि मुझे अजनबी होनेके नाते ऐसा जान पड़ता हो, पर मेरा खयाल है कि यूरोपके अजनबी हिन्दुस्तानके अजनबियोंकी अपेक्षा एक दूसरेसे ज्यादा अपरिचित होते हैं। पिछले महायुद्धके बाद विशेष रूपसे जर्मनीमें यह अजनबीपन और अधिक हो गया है। जैसे कछुआ खतरेके आभाससे डरकर अपने अवयव भीतर सिकोड़ लेता है, वैसे ही साधारण जर्मन नागरिक जीवनको भीतर ही भीतर समेटकर जीनेका आदी हो गया है।

मेरा सामान भी चेक किया जा रहा है। डाग टेगकर कस्टमका सिपाही पूछता है: "स तू?"—इतना ही बस! वह जर्मन है और यह जानता है कि मैं विदेशी हूँ, शायद इसीलिए मान लेता है कि मुझसे फ्रांसीसीमें बात करनी चाहिए। मैं उत्तर देता हूँ: "बाक़ी तो मेरे कागज़ात हैं।" मेरे हाथका बैग जिसमें पास-पोर्टके अलावा तरह-तरहके प्रमाण-पत्र और अधिकार-पत्र हैं, मैं उसकी ओर बढ़ा देता हूँ।

वह मुसकराता है लेकिन उसकी मुसकराहट जैसे वहाँ नहीं है। शायद इशारेसे मुझे छुट्टी देता हुआ वह आगे बढ़ जाता है। सूनापन फिर उसी

# राइनके साथ-साथ

विधिवत स्वीकृत कार्यक्रमके अनुसार जितना भ्रमण करनेकी अनुमति मिली है उससे अधिक भ्रमण कर रहा हूँ। दूसरे शब्दोंमें ये जो यात्राएं कर रहा हूँ इनका यात्रा-व्यय या यात्रा वृत्ति देनेवाली संयुक्तराष्ट्र संस्थासे नहीं मांग सकता हूँ—वह अपने दैनिक भत्तेमेंसे ही जैसे-तैसे निकालना होगा। पर यह इतना कठिन नहीं है क्योंकि होटलमें न रहकर छात्रावासमें रहने और भोजन रेस्टराँमें न कर किसी कैंटीन या नुक्कड़ चौराहेके ढाबेमें कर लेनेसे ही इतनी बचत हो जाती है कि थोड़ा-बहुत घूमने फिरनेका व्यय निकल आवे। सामानकी विशेष आवश्यकता नहीं पड़ती। कन्धेपर टांग लिया जानेवाला थैला भर सामान पर्याप्त है और फालतू सामान तो जहां कहीं भी निश्चिन्त भावसे छोड़ा जा सकता है। (जो मुझे जानते हैं वे तो जहां-तहां बहुत सा सामान जुटाकर उसे वहीं छोड़कर आगे चल देनेकी मेरी आदतसे भली भांति परिचित ही होंगे।)

बाजलसे उत्तरके लिए छूटनेवाली एक पैसेंजर गाड़ीके तीसरे दर्जेके डिब्बेमें रातमें अकेला बैठा हुआ ठिठुर रहा हूँ। इसका यही रहस्य है। यहां दर्जेके लिहाजसे तो किराया घटता-बढ़ता ही है, गाड़ीकी रफ्तारके अनुपातमें भी एक ही दर्जेके किरायेके कई स्तर होते हैं। संयुक्तराष्ट्र संस्थाकी कृपासे अधिकतर यात्राएं विमानसे करता रहा हूँ। जरूरी कामके लिए उड़ते फिरना आवश्यक हो सकता है लेकिन वास्तवमें देश देखना हो तो कुछ धीमी गतिसे और स्थल मार्गसे ही जाना चाहिए।

सूनी अंधेरी रात। ठिठुरन। डिब्बेके कोनेमें सिमटे हुए अकेले व्यक्तिका सूनापन मानो और भी घेर लिया है। और गलियारेमें (गाड़ीके सब

तरह धर देता है। कोटका कालर उठाकर मैं गलेको ढाँपता तक ढक लेता हूँ और जूतेमेंसे पैर खींचकर अपने नीचे दबा लेता हूँ। थोड़ी देर बाद धड़धड़ाकर गाड़ी चल पड़ती है।

किताब बताती है कि इससे आगेका प्रदेश बहुत सुन्दर है। कोब्लेंसे ही हम लोग राइन नदीके साथ-साथ चले हैं। कोब्लेंसका नदी-तट भी बड़ा सुन्दर है किन्तु अब हम श्याम-वन के सुन्दर प्रदेशसे गुज़र रहे हैं जो कि भौगोलिक दृष्टिसे भी उतना ही महत्त्वपूर्ण है जितना कि ऐतिहासिक दृष्टिसे। किन्तु सूनी अँधेरी रातमें उस सौन्दर्यको देखनेका कोई उपाय नहीं है। अंधकारमें सब सौन्दर्य एकसे होते हैं—बल्कि सुन्दर और असुन्दर भी एकसे ही होते हैं।*

लेकिन बीच-बीचमें खिड़कीसे बाहर झाँकता हुआ मैं सोचता हूँ कि स्वयं अंधकार सब एकसे सुन्दर नहीं होते। घरकी याद मुझे सताये ऐसा मेरा स्वभाव नहीं है क्योंकि जहाँ रहता हूँ अपनेको इतना व्यस्त रखता हूँ कि इसकी गुंजाइश ही नहीं रहती। पर यहाँ खिड़कीसे झाँकते हुए सहसा भारतकी स्मृति उमड़कर आती है और आप्लावित करती हुई चली जाती है। यूरोपके अंधकारकी अपेक्षा कितना अनिर्वचनीय सुन्दर होता है भारतकी रातका अंधकार! हमारा आकाश यूरोपके आकाशसे सुन्दरतर होता है यह पहले भी लक्ष्य किया है यहाँ रात तारा भरी कभी नहीं होती, इक्के-दुक्के तारे ही दीखते हैं और चाँद भी कभी-कभी दीखता है तो प्रायः खोया हुआ-सा। समझमें आता है कि क्यों भारतका चन्द्रमा रजनी रूपी नायिकाका नायक है निशानाथ है रात्रिपति है। पर मैं

* अनन्तर इस प्रदेशमें दिनमें भी घूमा नदी-यात्रा भी की। किताब की बातका प्रत्यक्ष देखा सबूत पा लिया!

आकाशकी रातके भी आकाशकी बात नहीं कर रहा था, अंधकारकी ही बात कर रहा था। मरुका अंधकार रूखा और ठोस होता है; भारतका अंधकार स्निग्ध और कुछ न दीखनेपर भी मानो पारदर्शी। यूरोपका अंधकार मानो काले दर्पणोंकी दीवार होता है; हमारा अंधकार काले मखमलका पर्दा।

इस मखमलमें मानसिक मस्तिष्क आप्यायित होता हुआ न जाने कब मैं ऊँघ जाता हूँ। मूनायन मनमूसियन, छिपुरल और अरडन सब एक धाराहीन नीलिमामें विलय हो जाते हैं।

जब जागकर एक लम्बी अंगड़ाईके बन्धन जोड़ खोलता हूँ तब देखता हूँ कि वन-प्रदेश कबका पीछे छूट गया है—राइनका रुख कुछ पश्चिमको हो गया है और हम सीधे उत्तरकी ओर बढ़े जा रहे हैं। एक छोटेसे वनोद्यानके पाससे होकर गाड़ी मुड़ती है, हम एक नदी पार करते हैं—यह माइन नदी है जिसके किनारे फ्रांकफर्ट बसा है।

मेरी मंजिल यह नहीं है, पर यहाँ कुछ परिचित हैं जिनसे मिलना है। कुछ परिचित और कुछ परिचितोंके परिचित जिनके नाम पत्र लेकर आया हूँ—पुराने क्रान्तिकारी जिनके नाम इतिहासोंमें लिख लिये गये हैं, जिनकी क्रान्तियाँ अब शायद अर्थहीन हो गयी हैं लेकिन जिनके अपने प्रयत्न कभी अर्थहीन नहीं होंगे—जिनके अनुभव उनके अपने जीवनकी सम्पत्ति तो हैं ही, उन सभीके जीवनको सम्पन्नतर बना सकते हैं जिन्हें उनके निकट सम्पर्कका सौभाग्य मिले।

[२]

फ्रांकफुर्तसे रेलकी पटरी राइनके साथ-साथ कुछ और पश्चिमको मुड़ जाती है और नदीसे आँख-मिचौनी खेलती हुई कोब्लेंजके समीप घाटसे निकलती हुई बोन पहुँचा देती है। राइन नदीका पाट इधर आकर कुछ चौड़ा हो जाता है और पहाड़ियाँ भी कुछ विरल हो जाती हैं। फिर

भी प्रदेशका रूप बहुत अधिक नहीं बदलता। किनारोंपर टँगे हुए मीनारदार छाजे बड़े दुर्ग और उनकी घनी हरी लताएँ छाये आकाशकी नीलिमा बन तरुओंकी श्यामलता और नदीके जलके मटमैले रंगके बीच अपना अलग स्थान रखती है। नदीपर चलनेवाले स्टीमरोंकी हवादार छतोंमें जो चपल हल्कापन है वह सारे दृश्यकी भव्यताको कम नहीं कर पाता क्योंकि ये दुर्ग शूर वीरताके इतिहासके कोषमें उसे स्थायी रहते हैं। दुर्ग-मन्दिर निरन्तर के बीचमेंसे बलखाती हुई नदी मानो बचते पाणिप्रार्थी शूरमाओंके बीचमेंसे बचकर निकल जानेवाली स्वयंवरा हो। यूरोपकी नदियाँ सभी अपना अपना अलग प्रभाव रखती हैं। पेरिसकी सेन नदीका तो शहरने अन्त ही देखा जो कि शहर-सा बसा हुआ है और जिसका सौन्दर्य प्रकृतिका नहीं स्थापत्यका है। टेम्स टेवरा नदीका वर्णन अन्यत्र कर चुका हूँ। वियनाके निकट डानाउ अथवा डेन्यूब नदीको देखकर पहली बार लगा कि वास्तवमें शहर नहीं नदी देख रहा हूँ। उसका रंग भी कुछ अधिक उज्ज्वल था। इसे शाही नदी कहनेका कारण जितना यह रहा होगा कि वियना एक साम्राज्यकी राजधानी रहा उतना ही उसकी नैसर्गिक भव्यता भी। अगर राइन स्वयंवरा युवती है तो डेन्यूब निश्चय ही पट्टधारिणी राजमहिषी। किन्तु ऐसी उपमाओंका कोई अन्त नहीं है और कल्पनाको इस दिशामें छूट दे दी जाय तो नदी देवताओंका एक नया पुराण बन सकता है।*

---

* राइन नदीका एक वर्णन

रोनके समान वेगवती लोआरके समान चौड़ी मयूसकी भाँति पर्वत-वेष्टित सोम-सी हरित और उर्वरा टाइबर-के समान ऐतिहासिक डेन्यूब सी शाहाना नील-सी रहस्यमयी अमरिकाकी नदियों सी स्वर्ण तारांकित, दूरतम एशियाकी किसी नदी सी प्राचीन काव्य गाथा मयी!

—विक्टरह्यूगो



राइन प्रदेशमें निगेरनुक

कार्ल्सरुह नगर-सभाका उद्यान

[ ५ ]

छोटे-से लगा हुआ नगरका उद्यान है जो भारतमें जाता तो बगीचा या बाग कहलाता किन्तु यहाँपर वाड ( वन ) कहलाकर ही सन्तुष्ट है। आज छुट्टीका दिन है इसलिए तीसरे पहरको नारंगी-रंगकी धूपमें विहार करनेके लिए आबाल-वृद्ध वनिता सभी तरहके नागरिक वनके भीतर मीलों तालके किनारे घनी हरियालीमें जुटे हैं—हरियाली कुछ पीली पड़ने लगी है। किन्तु अभी भीड़में जा मिलना जरूरी नहीं है क्योंकि पेड़ोंके बीचमें जाती हुई अनेक वन-वीथियोंमेंसे किसी एकको पकड़ा जा सकता है और इससे अप्रत्याशित सुन्दर स्थलोंमें पहुँचा जा सकता है। पत्तियाँ भी लाल और सुनहली हो गयी हैं। रातको उनमें धुंध भर जाती है और सवेरे उसकी नमी नीचे नमी हुई पत्तियोंमें बस जाती है। छायावादी कहते हैं कि नीरव पत्तोंपर रात अपने आँसुओंकी छाप छोड़ गयी है। किन्तु यह नमी पतझड़की पत्तियोंमें वह खमीर उठाती है जिससे वे पत्तियाँ पचकर हारकर धरतीकी नयी उर्वरा शक्तिमें परिणत हो जायेंगी—उनकी मृत्यु नये जीवनकी भूमिका बन जायगी। जीवनकी इसी क्रियाकी एक अनिर्वचनीय गन्ध इन पत्तियोंमें उठ रही है। वसन्तके सौरभ दूसरे होते हैं किन्तु शरत्कालकी वनगन्ध अपना अलग प्रभाव और सम्मोहन रखती है। यह गन्ध एक अवसन्नताकी गन्ध है जो कि थकान नहीं है एक स्निग्ध निश्चिन्तताकी जो कि जड़ता नहीं है जिसकी विमुग्धतामें इसका तीखा बोध है कि हम जाग्रत हैं कि हमारी इन्द्रियाँ जागृत हैं सचरणशील हैं और नयी संवेदनाके लिए उत्सुक हैं। कितना सार्थक है इन्द्रियोंके लिए वन्य सौन्दर्य—वन-भूमिमें उन्मुक्त गायोंकी भाँति हमारी इन्द्रियाँ जीवन-रसका अनुभव करती हुई विचरण करती हैं।

शरद्-ऋतु। वायुमें हल्की-सी सिहरन है। धूप कुछ तेज होकर उठ जाती है और उसकी गरमी पत्तियोंको सुनहला रंग देने लगती है और फिर धीरे-धीरे काला पड़ जाती है।

पड़ा क्या बात है ? और उसके बन्द न्त स्वरम चार गया— न मिपाहियाने आकर सब कुछ छिपा लिया ।

मन कहा व तो गये । पत्तियाँ तो अब भी बगी हो रगान है और धूप—

उसने आविष्ट स्वरसे कहा न भ और मनिक नहीं देखना चाहता ! क्या सब जगह मनिक है ?

प्रसंग बहुत ही नाजुक था—हर जमनके लिए होता पूर्वी वन्तिम और भी अधिक क्योंकि वहा गय सत्ता कहो अधिक अन्य है और नागरिक जीवनपर उसकी छाप बना अधिक गहरी । म उसम उस युद्धकालीन अनुभवोंकी बात पूछना चाहता—पर दूसरके जीवनको कुरेदनेका अधिकार नहीं मिलता है जब पहले महानुभूतिका सम्बन्ध स्पष्ट हो चका हो—क्या वैसी स्थिति मेरी है ? मन कुछ पूछा नहीं—उस समय पर कितने प्रश्न मेरे मनमें थे—हैं

बनम एक छोटी मील मिली उसमें निरते पत्तोको हम देखा किय । जमन स्वभावकी कल्पनाशीलता जागी उसने कहा य पत्तियाँ परियोंकी टोपियाँ है । जाड़ोंमें य बफके नीचे छिप जायेंगी वसन्तमें फिर निकलेंगी । अगले वष— पर अगले वषके उल्लेखसे वह फिर उदास हो गयी ।

× × ×

लौटकर विदा लेनेसे पहले मने उस भोजनपर आमन्त्रित किया और हम लोग एक रेस्टरॉकी ओर चले । रास्तेमें उसने कहा तुम मुझे जमनीमें बाहर क ।—या अपने देशमें—कोई काम नहीं दिला सकते—म बाहर वननेके लिए भी तयार हूँ ।

मने चौंककर कहा क्यों ? क्योंकि मने मालूम है वह एक दनिक पत्रमें काम करती है ।

# यूरोपका स्नायु-केन्द्र : बर्लिन

नगरका एक ध्वस्त बन चौक। आधुनिक नगरका आंशिक चौक जिसका नया नाम था दयष्ट नया नाना वर्ग निरन्तर ध्वन्सका बात करात रहना भी आवश्यक समझा जाना है।

चारों मण्डलम सभी ओर काँचका बना-बना खिड़कियाँ जिनके भीतर प्रकाश जगमगा रहा है। मन्चपर उनसे छनकर आया हुआ रोशनी मन्चका बत्तियाकी रोशना धीमी हुई मोटरोंकी रोशना—थिर और चलन्त धारियाम बटती हुई नानाविध दीप्तियाके जाल। भीतरी मध्यम अंधकार का एक वृत्त जिसम ध्वंसा मी आभास कि कंगूरपर टूटा हुआ महराबें और शिखर हैं फिर महमा और भी गहरे अन्धकारसे एक कुएँम निकला हुआ गिरजाघरकी एक टूटा मीनार।

बर्लिनक राजमार्ग कुरफ्युर्स्टेनडाम ( सरदारोंका मार्ग ) के मुख्य चौक म खड़ा हुआ यह ध्वस्त गिरजाघरका यह खण्डहर ज्यों-का-त्यों रहने दिया गया है और उसके आसपास सब कुछ फिरसे बना और बसा दिया गया है। गिरजाघर एक समय बर्लिनकी बहुमूल्य निधि समझा जाता था उसके खण्डहर भी कम सुन्दर नहीं हैं और चारों ओर नये निर्माणसे घिर गए होनेके कारण उसका सौन्दर्य मानो और समृद्ध हो आया है—उसका प्रतीकत्व इन संस्कारोंसे पुष्ट होकर और साथ ही आम नागरिक जीवनसे आग्रहपूर्वक असम्पृक्त रहकर और भी शक्तिशाली हो गया है।

मैं चाहता तो इसमें घूमकी दीवारोंसे ऊपर उठ सकनेकी शक्तिका ही प्रभाव देखता इससे अधिक कुछ नहीं। या नैतिक प्रचारका आग्रह कुछ अधिक होता तो इस युद्धकी ध्वंसात्मकताका प्रभाव मान लेता। या निरा

यह कदाचित् इसी पश्चात् या वर्तमान भावनाका प्रभाव था कि बर्लिन प्रवासमें जो कुछ मैं संचित कर सका उसमें आँखोंकी स्मृतियाँ प्रधान नहीं हैं। बल्कि अनुभूतियोंकी या बातचीतोंकी स्मृतियाँ ही उभर कर सामने आती हैं। यह नहीं कि वहाँ देखा कम – या कि देखा उसका कम था, यही कि देखी हुई प्रत्यक्ष वस्तुके साथ किसी मानव-व्यक्ति—या व्यक्ति-समूह, जाति या मन—की अनुभूतियाँ इस प्रकार गथी होती थीं कि आँखोंसे ग्रहण की हुई छापकी अपेक्षा कानों द्वारा ग्रहण की गयी छाप कहीं अधिक गहरी होती थी। एक ताल देखने गया था, ताल बहुत सुन्दर था और पहले पतझड़के रंगोंने उसके किनारे और भी सुन्दर बना दिये थे; लेकिन उसे स्मरण करता हूँ तो आँखोंके सामने उतना स्पष्ट कुछ नहीं आता, अपनी मार्गदर्शिकाकी कही हुई बातें ही कानोंमें अधिक स्पष्ट गूँजती हैं। पानीमें सूखते पत्तों और अधनंगी डालियोंकी काँपती छायाएँ देखकर वह अर्द्ध स्फुट स्वरोंमें जिस कल्पना-लोककी बात करती रही उसमें जिस गहरी व्यथाको अवचेतन भावमें संचित कर सकी थी वही मेरे सम्मुख आता है। वन प्रदेशमें एक छोटे-से कस्बेके घरमें बैठकर काफ़ी पी थी लेकिन स्मरणमें केवल उस घरका बूढ़ा सामने आता है जिसने काफ़ी लाकर मेज़पर रखी थी। कोई कारण नहीं था कि उसे मेरे ऊपर सन्देह हो या मुझसे डर हो लेकिन यह स्पष्ट था कि जिस दुनियामें वह रहता था उसमें जो प्रतिनिधि होता है उससे भिन्न कुछ भी होना (जैसे मेरे-से विदेशीकी उपस्थिति) केवल अनिष्ट ही हो सकता था। जाना कभी नहीं था, गा उर था—यद्यपि गाउस्सीवर निरन्तर चिन्तित रहते थे कि जानावाला ना जीवन होता है। एक नाइट क्लबमें गया था, नाइट-क्लबका वातावरण और ही होता है और मेरे लिए तो वह बस अपनी पहली अनुभव था लेकिन पहले याद आता है यह कि कोई मज़ाक कर रहा है सारे पूर्वी बर्लिनमें यही एक जगह है जहाँ सामने बाहर मज़ाक किया या सुना जा सकता है।

कानूनकी दृष्टिसे बर्लिन खुला शहर माना जाता रहा, अर्थात् उसके एक खण्डसे दूसरे खण्डमें जानेपर कोई नियन्त्रण या प्रतिरोध न था। बाद बीचमें कठिनाइयां और संघर्षोंके बावजूद यह स्थिति बनी रही है। कहनेको बर्लिन एक और अविभाजित है और आन-जानपर किसी तरहकी कोई रोक नहीं है, लेकिन वास्तवमें दोनोंके बीचमें कितनी गहरी खाई है यह वहां पहुंचकर ही जाना जा सकता है। शासनिक स्तरपर जो भेद है, वैचारिक अथवा मनोवैज्ञानिक खाई उससे भी कहीं गहरी है। बल्कि प्रशासन अथवा अर्थ-व्यवस्थाके जो भेद दीखते हैं उनके मूलमें यह मानसिक भेद ही है।

पश्चिमी बर्लिन सम्पन्नताकी ओर एक आश्वस्त यद्यपि सतर्क आशा वादकी प्रतिमूर्ति है। उसकी भरी पूरी दुकानोंमें नाना प्रकारका माल है बाजारोंमें चहल पहल है। पूर्वी बर्लिनकी दुकानोंमें सजावट बिलकुल नहीं है क्योंकि माल भी कम है, व्यापार बेचनेवालेकी गरजसे नहीं, खरीदने वालेकी गरजसे चलता है। पसन्दकी गुंजाइश नहीं है, खान-पीनकी चीजें सरकारी दूकानोंसे मिलती है और उसके बाद बुनियादी आवश्यकताओंकी पूर्ति सरकारी या व्यवसायी दुकानोंसे होती है। पश्चिमी बर्लिनमें जैसे उत्साह और चहल-पहल दीखती है पूर्वी बर्लिनमें उसी तरह एक सन्नाटा मानो सारा नगर टोह टोहकर डरता डरता कदम रख रहा हो। बाहरी व्यक्तिको स्पष्ट दीख जाता है कि युद्ध और पराजयके बादके अनिवार्य अनिश्चयने पश्चिममें फिर एक धैर्ययुक्त साहसका रूप ले लिया है किन्तु पूर्वमें वह एक कसमसाते आतंकमें बदल गया है।

एक शहरको दो में बांटनेवाली इस मानसिक दीवारके स्थूल और वास्तविक चिह्न जगह जगह दीखते हैं। पश्चिममें इस गिरजाघर जैसे दो चार स्मारकोंको छोड़कर सब कुछ फिरसे निर्मित हो गया है। इसके विपरीत पूर्वमें सरकारी इमारतों और स्तालिन आले जैसे दो एक राज मार्गोंको छोड़कर नगरका अधिकांश वैसा ही ध्वस्त और खण्डित पड़ा है। पूर्व और

पश्चिमकी सीमा रेखापर सैनिक पंक्तियाँ बढ़ानेकी कोई आवश्यकता नहीं है क्योंकि ध्वंसावशेषोंकी एक अटूट रेखा ही सीमा बना देती है। शहरके यातायातपर कोई रोक न होनेपर भी, नगर रेलको छोड़ यातायातका कोई साधन ऐसा नहीं है जिसका एक खण्डसे दूसरे खण्डमें जानेके लिए उपयोग किया जा सके। पश्चिम बर्लिनकी टैक्सी सीमासे सौ गज पहले रुककर सवारी उतार देती है, वहाँसे पैदल सीमाके दूसरी ओर सौ गज जाकर दूसरी टैक्सी ली जा सकती है—अगर मिल जाय तो! मुझे अपने बीस-पच्चीस फेरोंमें कभी भी पूर्वी बर्लिनमें टैक्सी न मिल सकी, पैदल प्रवेश करनेके बाद मीलों पैदल ही घूमा और अन्तमें रेलगाड़ीसे वापिस लौट आया। नगरके दोनों खण्डोंमें टेलिफोन व्यवस्था है, लेकिन एक ओरसे दूसरी ओर टेलिफोनका सम्बन्ध नहीं है। शहरके दोनों भागोंसे अलग-अलग दुनियाके अधिकतर देशों और नगरोंको टेलिफोन किया जा सकता है लेकिन पूर्वी बर्लिनसे पश्चिम या पश्चिमी बर्लिनसे पूर्व टेलिफोन नहीं किया जा सकता। इतना ही नहीं, बाहरी आदमी पूर्वी बर्लिनमें भी किसीको टेलिफोन नहीं कर सकता क्योंकि टेलिफोनकी कोई डाइरेक्टरी वहाँ प्रकाशित नहीं की जाती। यदि आप पहलेसे कोई नम्बर जानते हों तो बात दूसरी है, नहीं तो एक मात्र उपाय यह है कि आप डाकसे पत्र डाल दें और अपना पता दे दें। अपना टेलिफोन नम्बर भी आप शायद नहीं दे सकते क्योंकि होटलमें ऐसा हो सकता है कि आपको नम्बर न बताया जाय, पूछनेपर यही उत्तर दिया जाय कि आप पता दे दीजिए जिससे आप सम्पर्क करना चाहते हों वह स्वयं टेलिफोन कर लेगा।

पश्चिमी बर्लिनके चौकोंमें उद्यान हैं, बच्चे खेलते हैं, अच्छी पोशाकोंमें स्त्रियाँ घूमती हैं, हँसी-मजाकके स्वर सुनाई पड़ते हैं। पूर्वी बर्लिनके चौक उजड़े और सपाट और सूने होते हैं, और उनके चारों ओर पहरेदार हाथ और बन्दूक कन्धोंमें लिए [illegible] जयकार और नारे कम सुनकर और अधिक बन्द दबे जान पड़ते हैं। हँसी-कवाह जो सैनिक या प्रदर्शन

